श्रीहरिः

# प्रथम संस्करणका निवेदन

प्रतिवर्ष ग्रीष्मकालमें स्वर्गाश्रम, ऋषिकेशमें होनेवाले सत्संगके अवसरपर पू० स्वामीजी श्रीरामसुखदासजी महाराज गीतापर प्रवचन किया करते हैं। संवत् २००३ की बात है। उस समय गीताके अभ्यासमें रुचि रखनेवाले अनेक सज्जनोंने यह प्रार्थना की कि गीताका विषय संक्षेपमें इस प्रकार लिखवा दिया जाय कि उसके मननसे तुरंत ही गीताका आभ्यन्तर विषय हृदयङ्गम हो जाय और उसे हमलोग शीघ्र मननपूर्वक याद कर सकें। इसपर स्वामीजीने यह प्रस्तुत 'गीताका विषय-दिग्दर्शन' लिखवा दिया था। किंतु छपी पुस्तक न होनेके कारण इसकी प्रति अधिक लोगोंको प्राप्त न हो सकी; इसलिये गीताभ्यासके विविध प्रकार और कुछ अन्य महत्त्वपूर्ण ज्ञातव्य विषय जोड़कर इसे प्रकाशित किया जा रहा है। इसके प्रायः सभी विषय श्रद्धेय श्रीजयदयालजी गोयन्दकाद्वारा प्रणीत और गीताप्रेससे प्रकाशित 'गीता-तत्त्व-विवेचनी'के अनुसार दिये गये हैं।

गीताप्रेमी सज्जनोंसे विनम्र निवेदन है कि वे इस प्रकार गीताके बाह्याभ्यन्तर सभी विषयोंका भली प्रकार मनन करते हुए अपने जीवनको गीताज्ञानके साँचेमें ढालकर गीतामय बनानेका प्रयत्न करें।

—प्रकाशक

# तृतीय संस्करणका नम्र निवेदन

श्रीमद्भगवद्गीता सच्चिदानन्दघन सर्वलोकमहेश्वर प्रेमस्वरूप भक्तवत्सल भक्तभक्तिमान् स्वयं भगवान्‌की दिव्य वाणी है। भारतीय अध्यात्म-जगत्‌मे तो गीताका अद्वितीय स्थान है ही, अखिल भूमण्डलके विद्वानो तथा विचारकोंके हृदयोपर भी गीताका अनुपम प्रभाव है। विशेषता यह है कि गीतामें सभी परमार्थ-पथिक महानुभावो एवं लोकपथ-प्रदर्शक आचार्योंको अपने सिद्धान्तका समर्थन दृष्टिगोचर होता है। यहाँतक कि राजनीतिक और सामाजिक क्षेत्रमें काम करनेवाले भी गीतासे विशुद्ध प्रकाश प्राप्त करते हैं। ऐसी महान् विश्वकल्याणकारिणी गीताके अगाध रसज्ञान-सागरमें जितना गोता लगाया जाय, उतना ही सौभाग्य है और गोता लगानेवालोंको उतने ही अमूल्य रत्न उपलब्ध होते हैं।

हमारे श्रद्धेय स्वामी श्रीरामसुखदासजी महाराज भी गीता-ज्ञानार्णवमे गोता लगानेवाले है और नित्य लगाते ही रहते हैं। इनको गीताने बहुमूल्य अमूल्य रत्न प्रदान किये है और अब भी ये नये-नये रत्नोंके लिये प्रयत्नशील है। इनकी विशेषता यह है कि ये सर्वजनहिताय उनका यथायोग्य परंतु मुक्तहस्तसे वितरण भी करते रहते हैं। इनकी इस सहज उदारताका प्रमाण है—प्रायः बारहो महीने प्रतिदिन अधिकारियोमें गीताके गुह्य,

गुह्यतर, गुह्यतम सिद्धान्तोका प्रकाश करना और सरल हृदयके भावुकोको मधुर गीताप्रसादका सरल भाषामे स्वाद चखाते रहना। यही इनका काम है—गीतासे लेना और गीतागायकके सेवार्थ गीताभक्तोको देते रहना।

यह 'गीता-ज्ञान-प्रवेशिका' भी श्रीस्वामीजीका सरल मधुर गीताप्रसाद है, जो गीता-शिक्षार्थियोंको गीता समझनेकी सुविधाके लिये प्रस्तुत किया गया है। इसमे बड़ी सरलताके साथ श्रीमद्भगवद्गीताके प्रत्येक अध्यायमे आये हुए प्रधान विषयोका संक्षिप्त वर्णन किया गया है। आनन्दकन्द भगवान् श्रीकृष्णने अपने प्रिय सखा अर्जुनके प्रति किस अध्यायके किन श्लोकोमें किस-किस विषयपर क्या उपदेश किया है—इस पुस्तकमे इसपर तथा अन्यान्य आवश्यक उपयोगी विषयोपर संक्षेपमें पूरा प्रकाश डाला गया है। भाषा और लिखनेकी शैली ऐसी है कि जिससे गीताध्ययनका आरम्भ करनेवाले नवीन जिज्ञासुजन भी अच्छी तरह समझकर हृदयङ्गम कर सकें।

श्रीस्वामीजीके इस कल्याणकार्यसे सभी लोग यथायोग्य लाभ उठावें—यह मेरा नम्र निवेदन है।

आश्विन शुक्ल १। २०२५ वि०
( नवरात्रारम्भ )

—हनुमानप्रसाद पोद्दार

## चतुर्थ संस्करणका निवेदन

इस पुस्तकका तृतीय संस्करण 'गीता-ज्ञान-प्रवेशिका' के नामसे प्रकाशित किया गया था। इस चतुर्थ संस्करणमें कुछ आवश्यक संशोधन करके इसे 'गीता-परिचय' के नामसे प्रकाशित किया जा रहा है।

—प्रकाशक



# विषय-सूची





॥ ॐ श्रीपरमात्मने नमः ॥

प्रपन्नपारिजाताय तोत्त्रवेत्रैकपाणये ।
ज्ञानमुद्राय कृष्णाय गीतामृतदुहे नमः ॥
वसुदेवसुतं देवं कंसचाणूरमर्दनम् ।
देवकीपरमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम् ॥
मूकं करोति वाचालं पङ्गुं लङ्घयते गिरिम् ।
यत्कृपा तमहं वन्दे परमानन्दमाधवम् ॥

## श्रीभगवान्‌की वाङ्मयी मूर्ति—गीता

वक्त्राणि पञ्च जानीहि पञ्चाध्यायाननुक्रमात् ।
दशाध्याया भुजाश्चैकमुदरं द्वे पदाम्बुजे ॥
एवमष्टादशाध्यायी वाङ्मयी मूर्तिरीश्वरी ।
जानीहि ज्ञानमात्रेण महापातकनाशिनी ॥

## गीताके अठारह नाम

गीता गङ्गा च गायत्री सीता सत्या सरस्वती ।
ब्रह्मविद्या ब्रह्मवल्ली त्रिसंध्या मुक्तिगेहिनी ॥
अर्धमात्रा चिदानन्दा भवघ्नी भयनाशिनी ।
वेदत्रयी परानन्ता तत्त्वार्थज्ञानमञ्जरी ॥
इत्येतानि जपेन्नित्यं नरो निश्चलमानसः ।
ज्ञानसिद्धिं लभेच्छीघ्रं तथान्ते परमं पदम् ॥

॥ श्रीहरिः ॥

# गीता-परिचय

## गीताके सम्बन्धमें कुछ ज्ञातव्य बातें

१—गीताके वक्ता भगवान् श्रीकृष्ण हैं, श्रोता उनके प्रिय सखा अर्जुन हैं, संकलनकर्ता महर्षि श्रीकृष्णद्वैपायन वेदव्यासजी हैं और लेखक बुद्धिप्रदायक श्रीगणेशजी हैं। भगवान् श्रीकृष्णने अपने उपदेशमें प्रमाणरूपसे बहुत-सी श्रुतियाँ कही थीं, उनको तथा जो उन्होंने गद्यमें कहा था उसे भी श्रीव्यासजीने स्वयं श्लोकबद्ध कर लिया तथा अर्जुन, सञ्जय और धृतराष्ट्रके वचनोंको भी अपनी भाषामें श्लोकबद्ध कर लिया। वही श्रीकृष्णार्जुनसंवादके रूपमें अठारह अध्यायोंमें विभक्त सात सौ श्लोकोंका यह ग्रन्थरत्न—श्रीमद्भगवद्गीता है।

२—गीता साक्षात् भगवान् श्रीकृष्णके मुखारविन्दसे निकली हुई दिव्य वाणी है। जिस प्रकार प्रमुख स्मृतियाँ अठारह ही हैं,

पुराण भी अठारह ही हैं, भागवतके श्लोक भी अठारह हजार ही हैं, महाभारतके अठारह ही पर्व हैं, कौरव-पाण्डवोंकी सेना भी अठारह अक्षौहिणी ही थी, युद्ध भी अठारह दिन ही हुआ, वैसे ही गीतामें अठारह अध्याय हैं।

यदि कहें कि 'गीतामें श्रीभगवान्‌का उपदेश तो दूसरे अध्याय से प्रारम्भ हुआ है, तब प्रथम अध्यायको गीतामें क्यों शामिल किया गया ?' तो इसका उत्तर यह है कि प्रथम अध्यायमें भी श्रीभगवान्‌के वचन हैं—

'उवाच पार्थ पश्यैतान् समवेतान् कुरूनिति ॥
(१। २५ का उत्तरार्ध)

ये वचन नहीं होते तो गीताका उपदेश ही नहीं होता। गीतोपदेशके होनेमें भगवान्‌की अतिशय कृपा संनिहित है। अन्यथा अर्जुनने तो रथ खड़ा करनेको कहा था, भगवान् बीचमें कहीं भी रथको खड़ा कर देते तो गीता प्रारम्भ ही नहीं होती। किंतु भगवान्‌ने रथको खड़ा भी किया पितामह भीष्म और द्रोणाचार्यके सम्मुख। तथा अर्जुनसे कहा—'इन कौरवोंको देख।' श्रीभगवान् यदि उक्त श्लोकमें 'कुरून्' न कहकर 'उवाच पार्थ पश्यैतान् धार्तराष्ट्रान् समानिति' इस प्रकार धृतराष्ट्रके पुत्रोंको देखनेको कहते तो भी अर्जुनको शोक नहीं होता और गीताका उपदेश आरम्भ नहीं होता; क्योंकि युद्धके इच्छुक धृतराष्ट्रके पुत्रोंसे तो युद्ध करनेको वह तैयार था ही।

दूसरी बात यह है कि प्रथम अध्यायमें इक्कीसवेंसे चौवालीसवें-तक अर्जुनका जो कथन है, उसका श्रीभगवान्ने दूसरे अध्यायके इकतीसवेंसे छत्तीसवेंतक समाधान किया है। इससे भी सिद्ध होता है कि पहले अध्यायका गीतासे घनिष्ठ सम्बन्ध है। महाभारतके भीष्मपर्वमें पचीसवें अध्यायसे ही भगवद्गीता प्रारम्भ होती है जो कि भगवद्गीताका पहला अध्याय है।

३—गीता कुरुक्षेत्रमें महाभारत-युद्धारम्भके समय कही गयी। व्यूह बनाकर खड़े हुए कौरव और पाण्डव—दोनो दलोके समक्ष अर्जुनकी इच्छाके अनुसार उसके सारथि बने हुए परम पुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णने अर्जुनको यह उपदेश सुनाया था।

यदि कहे कि 'जब युद्धकी तैयारी थी ऐसे अल्प समयमें गीताका सुनाया जाना सम्भव नहीं था, अनुमानतः भगवान्ने थोड़ी-सी बातें कही थीं जिनका श्रीव्यासजीने विस्तार कर दिया होगा।' तो इसका उत्तर यह है कि तबतक युद्ध प्रारम्भ नहीं हुआ था, गीता सुनानेके बाद ही युद्ध आरम्भ हुआ है; क्योंकि महाभारत भीष्मपर्वके पचीसवेंसे बयालीसवें अध्यायतक गीता है, इसके बाद तैतालीसवें अध्यायमें श्रीयुधिष्ठिरने पितामह भीष्म आदिके पास जाकर उनको नमस्कार करके उनसे युद्धके लिये आज्ञा मॉगी है एवं आज्ञा मिलनेपर यह घोषणा की है कि कोई वीर हमारे पक्षमें आना चाहे तो आ सकता है। यह सुनकर युयुत्सु डंका पीटता हुआ पाण्डवोके पक्षमें आया भी है ( महाभारत भीष्म० ४३। ९४—१०० )। इसके बाद युद्ध आरम्भ हुआ है। इसलिये वहॉ गीता सुनानेमें समय अल्प नहीं था, पर्याप्त था।

४—कुछ लोग कहते हैं—'भगवान् गीता न सुनाते तो युद्ध नहीं होता और युद्ध न होनेसे भारतवर्षका इतना पतन नहीं होता; क्योंकि उसमें अनेक कला-कौशलके ज्ञाता विद्वान् मारे गये और उनकी मृत्युसे भारतकी बड़ी भारी हानि हुई। भगवान्ने अर्जुनसे युद्ध करानेके लिये ही गीता सुनायी थी।' किंतु ऐसी बात नहीं है। गीता युद्ध करानेके लिये नहीं सुनायी गयी। पहले अध्यायके बीसवें-इक्कीसवे श्लोकोंमें वर्णन है कि युद्धमें तो अर्जुनकी स्वतः प्रवृत्ति हो रही थी; किंतु बीचमें अर्जुन शोक-मोहसे अभिभूत होनेके कारण कर्तव्यच्युत हो रहा था। अतः उसे भगवान्ने गीताके द्वारा समझाकर कर्तव्यपरायण किया है न कि युद्ध कराया है।

तथा यदि अर्जुन युद्ध नहीं करता तो भीमसेन तो युद्ध किये बिना कभी नहीं रहता; क्योंकि उसका यह प्रण था—

**मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपाद्**
**दुःशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युरस्तः।**
**संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू**
**संधिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन॥**

(वेणीसंहार नाटक १। १५)

महाभारतमें भीमसेनके वचन हैं—

**युद्धार्हान् क्षत्रियान् सर्वान् पाण्डवेष्वाततायिनः।**
**अधः पादतलेनैतानधिष्ठास्यामि भूतले॥**

(महा० उद्योग० ७६। ११-१२)

एवं युधिष्ठिर भी युद्ध किये बिना नहीं रहते, क्योंकि जिन्होंने माता कुन्तीकी आज्ञासे द्रौपदीके साथ पाँचो पाण्डवोंका विवाह करना

स्वीकार कर लिया, वे युधिष्ठिर माता कुन्तीकी युद्ध करनेकी आज्ञा हो जानेपर युद्धसे कभी भी विमुख कैसे हो सकते थे।

यदि अर्जुन युद्धभीरु होता तब तो उसे युद्धमें प्रवृत्त करनेके लिये भगवान्‌का कथन उचित होता; किंतु अर्जुन युद्धभीरु नहीं था बल्कि धर्मभीरु था। मानो वह इस बातसे भयभीत था कि मेरे द्वारा कहीं अधर्म न हो जाय, जिससे मेरी वास्तविक पारमार्थिक हानि हो जाय। इसलिये भगवान्‌ने युद्ध करानेके लिये ही अर्जुनको गीता सुनायी—ऐसा मानना उचित नहीं है।

५—कई लोग कहते हैं कि गीतामें केवल कर्मयोगका ही वर्णन है। युद्धभीरु अर्जुनको युद्धरूप कर्ममें लगानेके लिये ही गीता सुनायी गयी थी। अतः गीता कर्मप्रधान है, ज्ञान और भक्तिके वर्णन तो उसमें प्रसङ्गोपात्त हैं। किंतु यह बात नहीं है। अर्जुन अपना वास्तविक निश्चित श्रेय (कल्याण) चाहता था। उसने स्वयं कहा है—

यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे।

(गीता २। ७ का तीसरा चरण)

तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम्।

(गीता ३। २ का उत्तरार्ध)

यच्छ्रेय एतयोरेकं तन्मे ब्रूहि सुनिश्चितम्।

(गीता ५। १ का उत्तरार्ध)

इसके उत्तरमें भगवान्‌ने श्रेय (कल्याण) करनेवाले जो-जो साधन हो सकते हैं, उन सबको गीतामें कहा है। इसलिये गीता

केवल कर्मयोगप्रधान नहीं है। हाँ, इतनी बात अवश्य है कि ज्ञानयोग, भक्तियोग, कर्मयोग—तीनो ही दृष्टियोसे किस प्रकार कर्म किये जायँ—यह बताते हुए कर्म करनेपर जोर जरूर है, पर केवल कर्मयोगपर नहीं, क्योकि गीतामें परमात्माके साकार-निराकार, सगुण-निर्गुण स्वरूप तथा ध्यानयोग, प्राणायाम आदि बहुत-से विषय आये है। यदि केवल युद्ध कराना ही अभिप्रेत होता तो प्राणायाम आदिके कथनकी आवश्यकता नहीं थी। इन सबका कथन होनेसे यह सिद्ध होता है कि गीतामें केवल कर्मयोगका वर्णन ही नहीं है, अन्य साधनोका भी वर्णन है। भगवान्‌ने स्वयं कहा है—

एवं बहुविधा यज्ञा वितता ब्रह्मणो मुखे।

( गीता ४ । ३२ का पूर्वार्ध )

ऋषिभिर्बहुधा गीतं छन्दोभिर्विविधैः पृथक्।
ब्रह्मसूत्रपदैश्चैव हेतुमद्भिर्विनिश्चितैः॥

( गीता १३ । ४ )

तथा गीतामें एकान्तमें करनेके और कार्यकालमें करनेके दोनो तरहके साधन बताये गये है। जैसे—

योगी युञ्जीत सततमात्मानं रहसि स्थितः।
एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः॥

( गीता ६ । १० )

विविक्तदेशसेवित्वमरतिर्जनसंसदि।

( गीता १३ । १० का पूर्वार्ध )

विविक्तसेवी लघ्वाशी यतवाक्कायमानसः।

( गीता १८ । ५२ का पूर्वार्ध )

ये एकान्तके साधन हैं। यदि केवल युद्ध कराना ही अभीष्ट होता तो एकान्तके साधन बतानेकी आवश्यकता नहीं थी। अतएव भगवान्‌का न तो युद्धमें लगानेमें तात्पर्य है, न कर्म करानेमें ही। तात्पर्य है जीवमात्रके कल्याणमें। उसीके लिये अनेक साधन बतलाये हैं। अतः गीता हर एक परिस्थितिमें अपना कल्याण करनेकी अद्भुत कला सिखलाती है।

६—यदि कहें कि 'भगवान् तो प्रायः हरदम ही अर्जुनके साथ रहते थे। गीतामें अर्जुन कहते हैं—

**यच्चावहासार्थमसत्कृतोऽसि विहारशय्यासनभोजनेषु।**
**एकोऽथवाप्यच्युत तत्समक्षं तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम्॥**

(११।४२)

भागवतमें भी कहा है—

**शय्यासनाटनविकत्थनभोजनादि-**
**ष्वैक्याद् वयस्य ऋतवानिति विप्रलब्धः।**
**सख्युः सखेव पितृवत्तनयस्य सर्वं**
**सेहे महान् महितया कुमतेरघं मे॥**

(१।१५।१९)

प्रायः सदा साथ रहनेवालेको किसी समय भी उपदेश नहीं किया। अब युद्धका समय ही कौन-सा एकान्त समय था कि गीताका उपदेश उस समय किया!' तो इसका उत्तर यह है कि पहले अर्जुन इस प्रकार घबराकर कभी भगवान्‌के उन्मुख नहीं हुआ था तथा इस प्रकार शरण होकर कल्याणकी जिज्ञासा नहीं

की थी। उपदेश तभी दिया जाता है और तभी सार्थक होता है जब श्रोता पात्र होकर उपदेशके लिये उन्मुख हो जाता है।

७—गीता-ग्रन्थकी रचना विक्रम संवत्से करीब तीन हजार वर्ष पूर्वकी मानी जाती है।

८—गीता मार्गशीर्षशुक्ला एकादशीको कही गयी; इसलिये इसी दिन 'गीता-जयन्ती' का उत्सव मनाया जाता है।

९—गीता साक्षात् भगवान्का हृदय है। स्वयं भगवान्ने कहा है—'गीता मे हृदयं पार्थ।'

१०—गीता एक सार्वभौम धर्म-ग्रन्थ है। सभी धर्म, सम्प्रदाय और मत-मतान्तरके लोग इसका आदर करते हैं, क्योंकि इसमें किसीके धर्मका खण्डन नहीं है। इसलिये प्रायः सभी प्रमुख सम्प्रदायोंकी इसपर टीकाएँ मिलती हैं।

११—गीता सर्वशास्त्रमयी है। यही एक छोटा-सा ऐसा ग्रन्थरत्न है जिसमें संक्षेपतः धर्म, कर्म, भक्ति और ज्ञान-विज्ञानका तत्त्व-सार पूर्णतया संनिहित है। गीता अपने-अपने वर्ण, आश्रम तथा धर्मको कर्तव्य समझकर निष्कामभावसे उसका अनुष्ठान करनेपर उसीके द्वारा भगवत्प्राप्ति बतलाती है और उसमें परिवर्तनकी जरूरत नहीं मानती, किंतु परिमार्जनकी जरूरत मानती है।

१२—वैदिक धर्मावलम्बी भारतवासियोंके आत्मोद्धारके लिये प्रस्थानत्रय कल्याणके राजपथ माने जाते हैं। इन तीनोंपर श्रीशंकर, श्रीरामानुज, श्रीवल्लभ, श्रीमध्व और श्रीनिम्बार्कने टीकाएँ लिखी हैं, इसीसे आस्तिक लोग उनका आचार्यत्व मानकर उन्हें

आदर देते हैं। ये तीन प्रस्थान हैं—१. वैदिक प्रस्थान, जो दस उपनिषदोंके रूपमें प्रसिद्ध है, २. दार्शनिक प्रस्थान—ब्रह्मसूत्र है, ३. स्मार्त प्रस्थान—भगवद्गीता है, जो कि कौरव-पाण्डवोंके सच्चे इतिहास-ग्रन्थ महाभारतके अन्तर्गत है। यह श्लोकोंके रूपमें है और श्रीभगवान्‌की वाणी होनेके कारण वेद-ऋचाओंके समान मन्त्ररूप है। सरल होनेपर भी आशय गम्भीर होनेसे यह सूत्ररूपसे है, परंतु भगवान्‌ने कृपा करके इसे इतिहासमें कहा है, इसलिये इसके अधिकारी स्त्री-शूद्र आदि सभी हो सकते हैं। वेदोंके अधिकारी सभी नहीं होते। दर्शनोंके अधिकारी भी पण्डित विद्वान् ही हो सकते हैं। किंतु इसके सभी मनुष्य अधिकारी हो सकते हैं। इस प्रकार गीता वेदों और दर्शनोंके समान है।

१३—सारे शास्त्र वेदोंके सिद्धान्तको लेकर ही बने हैं। वेद भगवान्‌के निःश्वास हैं—'यस्य निःश्वसितं वेदाः'। श्वास अप्रयत्न-सिद्ध होता है। इसी प्रकार गीतामें भगवान्‌ने अपने ऐकान्तिक प्रिय मित्र और भक्त अर्जुनको अपने हृदयकी रहस्यमयी गुप्त बातें खोल-खोलकर बतायी हैं और कहा है कि ये हर एक व्यक्तिको बतलानेकी नहीं हैं। इसलिये इसे वेदोंसे भी बढ़कर कहा जाय तो कोई अत्युक्ति न होगी।

१४—कुछ लोग कहते हैं कि भगवान्‌ने गीतामें आत्म-श्लाघा—अपनी बड़ाई की है। परंतु यह बात सर्वथा गलत है। जहाँ-जहाँ भगवान्‌ने अपनी भगवत्ता प्रकट की है, वहाँ-वहाँ उन्होंने रहस्य (४।३), गुह्यतर (१८।६३), गुह्यतम (९।१,

१५ । २० ), सर्वगुह्यतम ( १८ । ६४ ) आदि शब्दोंसे उस विषयको अत्यन्त गोपनीय और किसीको न सुनानेके लिये कहा है । तथा अर्जुनको अनघ, अनसूयु बतलाकर 'कुरुष्व' ( ९ । २७ ), 'भजस्व' ( ९ । ३३) आदि—यों आत्मनेपदका प्रयोग करते हुए आज्ञा दी है । जहाँ उभयपदी धातुमें आत्मनेपद होता है वहाँ क्रियाका फल कर्ताको मिलता है— 'कर्त्रभिप्राये क्रियाफले आत्मनेपदम् ।' जब सर्वसमर्पणका फल समर्पकको ही मिलता है तब वह अपनी प्रशंसा कहाँ रही ? भगवान्ने तो अर्जुनके कल्याणके लिये ही यह कहा है कि तू ऐसा करेगा तो तेरा भला होगा । वह भी इसलिये कहा कि अर्जुन अनघ ( ३ । ३; १४ । ६; १५ । २०)और अनसूयु ( ९ । १ ) था । यदि कोई पापी और दोषदृष्टिवाला इसे सुनता है तो उसका अन्तःकरण मलिन होनेके कारण उसपर असर अच्छा नहीं पड़ता । अघ—पापोंके कारण और असूया दोष—अशुद्ध अन्तःकरणके कारण ही ऐसी शङ्का हुआ करती है । अतः अपना भला चाहनेवाले मनुष्यको श्रीभगवान्के वचनोंमें आत्मश्लाघा नहीं माननी चाहिये ।

१५—'गीता सुगीता कर्तव्या'—परम पुरुषोत्तम, देवकीनन्दन भगवान् श्रीकृष्णके मुखारविन्दसे निस्सृत समस्त उपनिषत्साररूप अद्वितीय शास्त्र—श्रीमद्भगवद्गीताको सुगीता करना चाहिये—उसका भलीभाँति गान करना चाहिये अर्थात् उसके भावोंको हृदयङ्गम करके अपने जीवनमें उतारना चाहिये ।

१६—गीताशास्त्र एक परम रहस्यमय ग्रन्थ है। इसका प्रचारक भगवान्‌को अत्यन्त प्रिय है। भगवान्‌ने अठारहवें अध्यायके उनहत्तरवें श्लोकमें स्वय कहा है—उससे बढ़कर मेरा प्रिय कार्य करनेवाला मनुष्योंमें कोई भी नहीं है तथा पृथ्वीभरमें उससे बढकर मेरा प्रिय दूसरा कोई भविष्यमें होगा भी नहीं।'

१७—गीताका खास प्रतिपाद्य विषय है—भगवान्‌की शरणागति। अर्जुनके भगवत्-शरणागत होनेसे ही गीतोपदेश आरम्भ हुआ है। शरणागतिकी पूर्णताके विषयमें भगवान्‌ने अर्जुनसे कहा—

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः॥
(गीता १८। ६६)

अर्जुनने उत्तरमें 'करिष्ये वचनं तव (१८। ७३) कहकर उसे स्वीकार किया, तब गीताका उपदेश समाप्त हुआ।

१८—कुछ लोगोंकी धारणा है कि गीता केवल संन्यासियोंके लिये ही है और गीता पढनेवाला सन्यासी हो जाता है। अतः वे बालकोंको गीता पढानेमें डरते भी हैं, परंतु यह बात नहीं है; क्योंकि गीता-वक्ता और गीता-श्रोता दोनों गृहस्थ-आश्रममें ही थे और गृहस्थ-आश्रममें ही रहे। जब गीता सुननेके बाद भी अर्जुनने घोररूप दीखनेवाला युद्ध-जैसा कर्म ही किया, तब उसका आशय संन्यास—सर्वथा कर्मत्यागमें कैसे हो सकता है? प्रत्युत गीता तो किंकर्तव्यविमूढ मनुष्यकी विमूढता मिटाकर उसके लिये कर्तव्यरूप उचित पथका प्रदर्शन करनेवाली है।

# संस्कृत भाषाका शुद्ध उच्चारण करनेकी विधि

शब्दका जैसा रूप है, उसको बीचमेंसे तोड़कर न पढ़े एवं लघु और गुरुका, विसर्गों और अनुस्वारोंका तथा श, ष, स का लक्ष्य रखकर पढ़े तो संस्कृत भाषाका उच्चारण शुद्ध हो जाता है।

१—उच्चारणमें इ, उ, ऋ—इन तीन अक्षरोंके लघु और गुरुका ध्यान विशेष रखना चाहिये। क्योंकि अ और आ का उच्चारण-भेद तो स्पष्ट स्वतः ही हो जाता है और ऌ का उच्चारण बहुत कम आता है तथा वह दीर्घ होता ही नहीं। ऐसे ही ए, ऐ, ओ, औ—ये अक्षर लघु होते ही नहीं।

२—संयोगके आदिका, विसर्गोंके आदिका स्वर गुरु हो जाता है; क्योंकि संयोगका उच्चारण करनेसे पिछले स्वरपर जोर लगेगा ही तथा विसर्ग जो कि आधे 'ह' की तरह बोले जाते हैं उनके उच्चारणसे भी स्वरपर जोर लगता ही है। जिससे पीछेवाला स्वर गुरु हो जाता है। व्यञ्जनोंका उच्चारण बिना स्वरके सुखपूर्वक होता नहीं और व्यञ्जनके आगे दूसरा व्यञ्जन आ जानेसे पीछेवाले स्वरके अधीन ही

उसका उच्चारण रहेगा; इसलिये पीछेवाला स्वर गुरु होता है।

३—अनुस्वार और विसर्ग किसी-न-किसी स्वरके ही आश्रित होते हैं; स्वरके बाद उच्चारित होनेसे ही उनकी अनुस्वार और विसर्ग संज्ञा होती है। अतः इनका उच्चारण करनेसे स्वाभाविक ही पिछला स्वर गुरु हो जाता है। यहाँ अनुस्वारके विषयमें यह ध्यान देनेकी बात है कि उसका उच्चारण आगेवाले व्यञ्जनके अनुरूप होता है अर्थात् आगेका व्यञ्जन जिस वर्गका होगा, उस वर्गके पञ्चम अक्षरके अनुसार अनुस्वारका उच्चारण होगा। जैसे क, ख, ग, घ, ङ परे होनेपर अनुस्वारका उच्चारण 'ङ्' की तरह, च, छ, ज, झ, ञ परे होनेपर 'ञ्' की तरह, ट, ठ, ड, ढ, ण परे होनेपर 'ण्' की तरह, त, थ, द, ध, न परे होनेपर 'न्' की तरह, प, फ, ब, भ, म परे होनेपर 'म्' की तरह करना चाहिये। यह नियम केवल इन पचीस अक्षरोंके लिये ही है। य, र, ल, व, श, ष, स, ह— ये आठ अक्षर परे होनेपर शुद्ध अनुस्वारका ही उच्चारण करना चाहिये जो कि केवल नासिकासे होता है।

४—श, ष, स—इन तीनोका उच्चारण-भेद समझते हुए इनको निम्नलिखित रीतिसे पढ़ना चाहिये। मूर्धासे ऊँचे तालुमें जीभ लगाकर 'श' का उच्चारण करनेसे तालव्य शकारका ठीक उच्चारण होगा तथा उससे दाँतोंकी तरफ थोड़ा नीचे लगाकर 'ष' का उच्चारण करनेसे मूर्धन्य षकारका ठीक उच्चारण होगा एवं दोनो दाँतोंको मिलाकर 'स' का उच्चारण करनेसे स्वाभाविक ही जीभ दाँतोंके लगेगी, तब दन्त्य सकारका ठीक उच्चारण होगा।



# गीताके प्रधान और संक्षिप्त विषय

## प्रथम अध्याय

### अर्जुनविषादयोग

पहला अध्याय गीताकी उत्थानिका है। जब धृतराष्ट्रने सञ्जयसे भीष्मके शरशय्यापर सोनेतककी दस दिनके युद्धकी बात संक्षेपसे सुनी ( महा० भीष्म० १३ ), तब युद्धकी सारी बातें विस्तारपूर्वक सुनानेके लिये सञ्जयसे कहा। इसपर सञ्जयने दोनों ओरकी सेनाओंकी व्यूहरचना आदिका विस्तृत वर्णन किया। तत्पश्चात् धृतराष्ट्रने उसे क्रमशः विशेष विस्तारपूर्वक जाननेके लिये प्रश्न किया है। यहींसे गीताका आरम्भ है। महाभारतके भीष्मपर्वका पचासवाँ अध्याय ही गीताका पहला अध्याय है। इसमें अर्जुनके विषादका वर्णन है। विषाद भी भगवान्‌के साथ सम्बन्ध जोड़नेवाला होनेके कारण कल्याणकी ओर अग्रसर करनेवाला हो गया। यद्यपि दुर्योधनादिको भी विषाद हुआ है पर उनमें भगवद्विमुखता होनेके कारण उनका विषाद 'योग' नहीं हुआ, केवल अर्जुनका विषाद ही भगवान्‌के साथ सम्बन्ध जोडनेवाला होनेके कारण 'योग' हुआ। इसलिये इस अध्यायका नाम 'अर्जुनविषादयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें सैंतालीस श्लोक हैं। चार प्रकरण है। पहला प्रकरण पहलेसे ग्यारहवेंतक ग्यारह श्लोकोंका है जिसमें दोनों

सेनाओंके प्रधान-प्रधान शूरवीरोंकी गणना और सामर्थ्यका कथन है। दूसरा, बारहवेंसे उन्नीसवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें दोनो सेनाओंकी शङ्खध्वनिका कथन है। तीसरा, बीसवेंसे साढे सत्ताईसवें-तक साढ़े आठ श्लोकोंका है जिसमें अर्जुनद्वारा सेनानिरीक्षणका प्रसङ्ग है। और चौथा, अट्ठाईसवेंके उत्तरार्धसे सैंतालीसवेंतक साढ़े उन्नीस श्लोकोंका है जिसमें मोहसे व्याप्त हुए अर्जुनके कायरता, स्नेह और शोकयुक्त वचन हैं।

पहले श्लोकमें युद्धविषयक प्रश्न, दूसरेमें दुर्योधनका द्रोणाचार्यके पास जाना, तीसरेमें उसके द्वारा पाण्डव-सेना देखनेकी प्रार्थना, चौथेमें तीन, पाँचवेंमें छः और छठेमें आठ—इस प्रकार तीन श्लोकोमें पाण्डवसेनाके सत्रह महारथियोंके नाम और उनकी प्रशंसा, सातवेंमें अपनी सेनाके प्रधान शूरवीरोको जाननेके लिये कहकर आठवें-नवेंमें अपने सात महारथियोको तथा अन्य महारथियोकी भी प्रशंसा एवं दसवेंमें अपनी सेना ही अजेय है, यह निष्कर्ष बतलाकर ग्यारहवेंमें सब ओरसे भीष्मकी रक्षा करने-के लिये कथन है।

बारहवे-तेरहवेंमें भीष्मद्वारा शङ्खवादन तथा कौरवोंकी सेनाके बाजोंका बजना, चौदहवें-पन्द्रहवेंमें तीन, सोलहवेंमें तीन, सत्रहवे-मे पाँच, अठारहवेंमें सात—इस प्रकार पाँच श्लोकोमें पाण्डवसेनाके अठारह महारथियोके द्वारा शङ्खवादन और उन्नीसवेमे शङ्खोंकी ध्वनिका प्रभाव बतलाया है।

बीसवेंसे तेईसवेंतक युद्धाभिलाषी योद्धाओंके दर्शनार्थ दोनों सेनाओंके बीचमें रथको खड़ा करनेके लिये अर्जुनकी प्रार्थना, चौबीसवें-पचीसवेंमे उसी प्रकार भीष्म-द्रोणादिके सामने रथ खड़ा करके योद्धाओंको देखनेके लिये भगवान्‌का कहना, छब्बीसवेंसे साढ़े सत्ताईसवेंतक अर्जुनका कौरवसेनामें अपने सम्बन्धियोंको देखकर विषाद करते हुए बोलनेका वर्णन है।

अट्ठाईसवेंके उत्तरार्धसहित उन्तीसवें-तीसवेंमे अर्जुनने अपने मोहजनित सात विकारोंका वर्णन किया है। इकतीसवेंमें अशुभ शकुन और स्वजनोंके नाशसे परिणाममें हानि बतलाकर बत्तीसवें-तैतीसवेंमें राज्य, भोग और सुखके लोभसे युद्ध न करनेका औचित्य सिद्ध किया है। चौंतीसवेंमे सम्बन्धियोंका उल्लेख करके पैंतीसवें-छत्तीसवेंमें बड़े-से-बड़े स्वार्थके लिये या अपना अपकार करनेपर भी उनको न मारना उचित बतलाया है। सैंतीसवेंमें कुटुम्बियोंको न मारनेमें दी हुई युक्तियोंका उपसंहार करके अड़तीसवेंमें कौरवोंको लोभके कारण मोहित बतलाया है और उन्तालीसवेंमें अपनी महत्ता द्योतन करते हुए वर्तमान युद्धको पापमय बतलाकर उससे निवृत्त होनेका औचित्य सिद्ध किया है। चालीसवेंसे चौवालीसवेंतक कुलक्षयकृत सात दोषोंकी परम्परासे नरककी प्राप्तिका वर्णन करके पैंतालीसवेंमें पश्चात्ताप करते हुए छियालीसवेंमें बिना प्रतीकारके कौरवोंद्वारा अपने मारे जानेमें भी श्रेय बतलाया है एवं सैंतालीसवेंमे सञ्जयने शोकनिमग्न अर्जुनके युद्धसे उपरत होनेकी बात कहते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# द्वितीय अध्याय

## सांख्ययोग

पहले अध्यायमें वर्णित अर्जुनके विषादको निवृत्त करनेके लिये भगवान्ने दूसरे अध्यायमें सांख्ययोग और कर्मयोगका वर्णन किया है; परंतु उपदेशका आरम्भ सांख्ययोगसे ही होनेके कारण अध्यायका नाम 'सांख्ययोग' ही रक्खा गया है।

इस अध्यायमे बहत्तर श्लोक हैं। पाँच प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे दसवेंतक दस श्लोकोंका है जिसमें अर्जुनकी कायरताके विषयमें श्रीकृष्णार्जुनका संवाद है। दूसरा, ग्यारहवेंसे तीसवेंतक बीस श्लोकोंका है जिसमें सांख्ययोगका विषय है। तीसरा, इकतीसवेंसे अड़तीसवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें क्षात्रधर्मके अनुसार युद्ध करनेकी आवश्यकताका निरूपण है। चौथा, उन्चालीसवेंसे तिरपनवेंतक पन्द्रह श्लोकोंका है जिसमें कर्मयोगका विषय है। और पाँचवाँ, चौवनवेंसे बहत्तरवेंतक उन्नीस श्लोकोंका है जिसमें स्थिरबुद्धि पुरुषके लक्षण और उसकी महिमा है।

पहले श्लोकमें अर्जुनके विषादका अनुवाद, दूसरे-तीसरेमें भगवान्का उस शोककी निन्दा करते हुए अर्जुनको युद्धके लिये उत्साहित करना, चौथे-पाँचवेंमे अर्जुनका भीष्मादिको मारना अनुचित कहकर भिक्षान्नसे निर्वाह करनेको श्रेष्ठ बतलाना, छठेमें अपना कर्तव्य निश्चय न कर सकनेकी बात कहकर सातवेंमें भगवान्के शरण होकर कर्तव्य पूछना, आठवें-नवेंमें बड़े-से-बड़े

सांसारिक भोगोंद्वारा भी शोककी निवृत्ति न देखकर युद्ध न करनेका निश्चय प्रकट करके चुप होना तथा दसवेंमें अर्जुनकी बातपर भगवान्‌के मुस्कराने और उपदेश आरम्भ करनेका कथन है।

ग्यारहवेंमें शोक करनेको अनुचित सिद्ध किया है। बारहवें-तेरहवेंमें आत्माकी नित्यताका वर्णन करके शोकका अनौचित्य बतलाया है। चौदहवें-पंद्रहवेंमें इन्द्रियोंके विषयोंकी अनित्यता बतलाकर शोकका अनौचित्य सिद्ध किया है। सोलहवेंमें सत्-असत् पदार्थोंके निर्णयकी रीति बतलाकर और सत्रहवें-अठारहवेंमें उन दोनोंका विवेचन करके युद्धके लिये आज्ञा दी है। उन्नीसवेंमें आत्माके अकर्तृत्व और अविनाशित्वकी, बीसवेंमें आत्माके निर्विकारित्वकी और इक्कीसवेंमें अकर्तृत्वकी व्याख्या है। बाईसवेंमें वस्त्रके दृष्टान्तसे आत्माकी निर्विकारिताका कथन, तेईसवेंसे पचीसवेंतक आत्माकी नित्यताका विशेष विवेचन करके शोकको अनुचित बतलाया है। छब्बीसवें-सत्ताईसवेंमें दूसरोंके सिद्धान्तोंसे भी आत्माके लिये शोक करनेको अनुचित सिद्ध करके अट्ठाईसवेंमें शरीरोंकी अनित्यता, उन्तीसवेंमें आत्मस्वरूपको जानने, कहने तथा सुननेवालोंकी दुर्लभता और तीसवेंमें आत्माकी नित्यताका निरूपण करते हुए शोक करनेको अनुचित बतलाया है।

इकतीसवें-बत्तीसवेंमें स्वधर्मरूप युद्धसे हटना अनुचित बतलाकर उसे करनेकी श्रेष्ठता, तैंतीसवेंसे छत्तीसवेंतक युद्ध न करनेसे होनेवाली हानियाँ और सैंतीसवें-अड़तीसवेंमें युद्ध करनेमें सब प्रकारसे लाभ बतलाकर युद्ध करनेके लिये आज्ञा दी है।

उन्चालीसवेंसे इकतालीसवेंतक कर्मयोगविषयक समबुद्धिको सुननेके लिये कहकर उसकी चार प्रकारकी महिमाका वर्णन है। बयालीसवेंसे चौवालीसवेंतक सकामी मनुष्योंके स्वभावका वर्णन और उनके अन्तःकरणमें समबुद्धि न होनेका कथन तथा पैंतालीसवेंमें अर्जुनको निष्काम होनेके लिये कहकर छियालीसवेंमें सिद्ध पुरुषके पूर्ण निष्कामभावका चित्रण किया है। सैंतालीसवें-अड़तालीसवेंमें कर्मयोगकी विधि बतलाते हुए उसे करनेके लिये कहना, उन्चासवेंसे इक्यावनवेंतक कर्मयोगकी विशेष प्रशंसा, बावनवें-तिरपनवेंमें अर्जुनको बुद्धि शुद्ध होनेपर वैराग्य प्राप्त होने और बुद्धि निश्चल होनेपर योग प्राप्त होनेकी बात कही है।

चौवनवेंमें अर्जुनके स्थितप्रज्ञके सम्बन्धमें लक्षण, भाषण आसन और गमनविषयक चार प्रश्न हैं। पचपनवेंमे भगवान्‌ने स्थिर-बुद्धि पुरुषके लक्षणविषयक, छप्पनवें-सत्तावनवेंमें भाषण-विषयक, अट्ठावनवेंसे तिरसठवेंतक छः श्लोकोंमें आसनविषयक और चौसठवेंसे इकहत्तरवेंतक आठ श्लोकोंमें गमनविषयक प्रश्नका उत्तर दिया है। वहाँ पचपनवेंमे कामनाका त्याग और आत्मामें स्थितिरूप 'लक्षण'का और छप्पनवें-सत्तावनवेंमे उद्वेग, स्पृहा, राग, भय, क्रोध, अभिनन्दन और हर्षका अभाव बतलाकर—'किं प्रभाषेत'का उत्तर दिया है। अट्ठावनवेंमें कछुएके दृष्टान्तसे स्थितप्रज्ञता, उन्सठवेंमे रागकी निवृत्ति, साठवेंमें राग रहनेसे हानि, इकसठवेंमे इन्द्रियोंका निग्रह, बासठवें-तिरसठवेंमें राग रहनेसे विषयोंका सेवन न करनेपर भी क्रमशः पतनकी छः सीढ़ियाँ बतलाकर 'किमासीत'का उत्तर दिया है।

चौंसठवें-पैंसठवेंमें राग-द्वेषरहित होनेसे विषयोंका सेवन करनेपर भी सम्पूर्ण दुःखोंकी हानि और बुद्धिका स्थिर होना बतलाया है। छाछठवें-सड़सठवेंमें असंयत विषयासक्त मनुष्यमें सुख-शान्तिका अभाव दिखलाकर उसकी बुद्धिके विचलित हो जानेका प्रकार बतलाया है। अड़सठवें-उनहत्तरवेंमें इन्द्रियसंयमीकी प्रशंसा और दिन-रातकी भाँति ज्ञानी-अज्ञानीके लक्षण बतलाकर सत्तरवेंमें समुद्रकी उपमासे निष्कामीकी प्रशंसा, इकहत्तरवेंमें कामना, स्पृहा, ममता और अहंकारसे रहित होकर विचरनेकी महिमा कहते हुए 'किं व्रजेत' का उत्तर दिया है। एवं बहत्तरवेंमें ब्राह्मी-स्थितिकी महिमा बतलाते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# तृतीय अध्याय

## कर्मयोग

(१) दूरेण ह्यवरं कर्म बुद्धियोगाद् धनञ्जय। (२।४९)

(२) बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते। (२।५०)

(३) निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन। (२।४५)

(४) मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि। (२।४७)

(५) योगस्थः कुरु कर्माणि। (२।४८)

(६) तस्माद्योगाय युज्यस्व। (२।५०)

—इनमेंसे पहले तीन श्लोकोंमें बुद्धियोगकी अपेक्षा कर्मको निकृष्ट बतलाया और पीछेके तीन श्लोकोंमें कर्म करनेकी आज्ञा दी।

इसमें ज्ञानकी अपेक्षा कर्ममात्रको निकृष्ट समझनेकी गुंजाइश होनेके कारण परस्पर विरोध-सा प्रतीत हो सकता है, अतः इस प्रतीतिके निराकरणपूर्वक कर्मयोगका विस्तृत विवेचन करनेके लिये तीसरा अध्याय कहा गया है। इसलिये इस अध्यायका नाम 'कर्मयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें तैंतालीस श्लोक हैं। पाँच प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे आठवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें ज्ञानयोग और कर्मयोगके अनुसार अनासक्त-भावसे नियत कर्म करनेकी श्रेष्ठताका निरूपण है। दूसरा, नवेंसे उन्नीसवेंतक ग्यारह श्लोकोंका है जिसमें यज्ञादि कर्म करनेकी आवश्यकताका निरूपण है। तीसरा, बीसवेंसे उन्तीसवेंतक दस श्लोकोंका है जिसमें ज्ञानवान् और भगवान्‌के लिये भी लोकसंग्रहार्थ कर्म करनेकी आवश्यकताका निरूपण है। चौथा, तीसवेंसे पैंतीसवेंतक छः श्लोकोंका है जिसमें राग-द्वेषसे रहित होकर कर्म करनेके लिये प्रेरणा है। और पाँचवाँ, छत्तीसवेंसे तैंतालीसवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें कामके निरोधका विषय है।

पहले-दूसरे श्लोकोंमें अर्जुनने भगवान्‌के वचनोंमें शङ्का करके उसके उत्तरके लिये प्रार्थना की है। तीसरेमें भगवान्‌ने अर्जुनको प्रतीत होनेवाले व्यामिश्र वचनोंके उत्तरमें दो निष्ठाका अनुवाद करके उसके बाद कर्मोंकी अवश्यकर्तव्यताका प्रतिपादन करनेके लिये चौथेमें बिना कर्मोंके कर्मयोगकी और केवल कर्मत्यागसे ज्ञानयोगकी सिद्धि न मिलनेकी बात कही है। पाँचवेंमें कर्मोंका

सर्वथा त्याग अशक्य बतलाया है। छठेमें ऊपरसे कर्मोके त्यागको मिथ्याचार और सातवेंमें मनसे इन्द्रियोको वशमें करके निष्काम-भावसे कर्म करनेको श्रेष्ठ बतलाया है। आठवेंमें बिना कर्मके शरीरनिर्वाह न होनेकी बात कहकर तथा कर्म न करनेकी अपेक्षा कर्म करनेको श्रेष्ठ बतलाकर नियत कर्म करनेकी आज्ञा दी है।

नवेंमे यज्ञार्थ किये जानेवाले कर्मोंसे अन्य कर्मोको बन्धन-कारक बतलाकर, दसवें-ग्यारहवेंमे प्रजापतिकी आज्ञाका प्रमाण देकर कर्मोकी अवश्यकर्तव्यता सिद्ध की है। बारहवेंमे देवोको दिये बिना भोग भोगनेवालेको चोर बतलाया है। तेरहवेंमे यज्ञ-शेष प्रसाद पानेवालेके लिये सब पापोसे छूटनेकी बात कहकर अपने ही लिये भोगसामग्री तैयार करनेवालोको पापभोजी बतलाया है। चौदहवें-पन्द्रहवेंमे परमात्मासे वेद, वेदोसे कर्म, कर्मसे यज्ञ, यज्ञसे वर्षा, वर्षासे अन्न, अन्नसे प्राणी, उन प्राणियोमेंसे मनुष्योके द्वारा कर्तव्यकर्मरूप यज्ञ—इस प्रकार छः क्रमसे यज्ञचक्रका वर्णन करके सोलहवेंमे उसके अनुसार न चलनेवालेका जीवन व्यर्थ बताया है। सत्रहवें-अठारहवेंमे आत्मज्ञानीके लिये कर्तव्यका अभाव सिद्ध करके उसके कर्मोको हेतुरहित बताया है और उन्नीसवेंमे अनासक्तिपूर्वक कर्मका फल भगवत्प्राप्ति बतलाते हुए अर्जुनको नियत कर्म करनेकी आज्ञा दी है।

बीसवेंमे जनकका दृष्टान्त देकर तथा लोकसंग्रहके लिये भी कर्म करना उचित बताया है। इक्कीसवेंमे श्रेष्ठ पुरुषोके आचरणो

और वचनोंको प्रमाण बताकर लोकसंग्रहका विवेचन किया है। बाईसवेंमें अपने दृष्टान्तसे लोकसंग्रहको सिद्ध करके तेईसवेंमें सावधानीपूर्वक कर्म करनेकी प्रेरणा की है और चौबीसवेंमें कर्म न करनेसे हानि बतायी है। पचीसवेंसे उन्तीसवेंतक ज्ञानी महात्माओं-को भी लोकरक्षाके लिये कर्म करनेकी प्रेरणा, सांख्ययोगीकी विलक्षणता और साधारण मनुष्योंको विचलित न करनेकी बात बतलायी है। इसके लिये चौथेसे उन्तीसवेंतकके श्लोकोंमें बीस हेतु दिये हैं। यथा—चौथेमें दो, पाँचवेंमें एक, छठेमें एक, सातवेंमें एक, आठवेंमें दो, नवेंमें एक, दसवें-ग्यारहवेंमें एक, बारहवेंमें एक, तेरहवेंमें दो, सोलहवेंमें एक, उन्नीसवेंमें एक, बीसवेंमें एक, इक्कीसवेंमें एक, बाईसवेंमें एक, पचीसवेंमें एक, छब्बीसवेंमें एक, उन्तीसवेंमें एक—इस प्रकार कर्मकी अवश्य-कर्तव्यतामें कुल बीस हेतु बतलाये हैं।

उसके बाद तीसवेंमें कर्म करनेकी विधि, इकतीसवें-बत्तीसवेंमें इस सिद्धान्तके अनुसार चलनेवालोंकी प्रशंसा और न चलनेवालोंकी निन्दा की है। तैंतीसवेंमें प्रकृतिकी प्रबलताका वर्णन करके और चौंतीसवेंमें प्रकृतिके सुधारके लिये राग-द्वेषके वशीभूत न होनेके लिये कहकर पैंतीसवेंमें स्वधर्मपालनपर जोर दिया है।

छत्तीसवेंमें बिना इच्छा पापाचरणमें प्रवृत्तिका हेतु जाननेके लिये अर्जुनका प्रश्न है। सैंतीसवेंमें उसके उत्तरमें भगवान्‌ने कामको पापमें प्रवृत्तिका हेतु बतलाया है। अड़तीसवें-उन्चालीसवेंमें मल, विक्षेप और आवरणरूप कामद्वारा ज्ञानके आवृत होनेकी बात

कहकर चालीसवेंमें कामके निवासस्थानोंका और उनके द्वारा जीवात्माके मोहित होनेका वर्णन करके इकतालीसवेंमें पहले इन्द्रियसंयम करके ज्ञान-विज्ञानका नाश करनेवाले दुरात्मा कामको मारनेके लिये कहा है और फिर बयालीसवें-तैंतालीसवेंमें आत्माकी सर्वश्रेष्ठता समझकर बुद्धिद्वारा मनको वशमें करके दुर्जय कामको मारनेके लिये कहते हुए अध्यायका उपसंहार किया है ।

# चतुर्थ अध्याय

## ज्ञानकर्मसंन्यासयोग

तीसरे अध्यायमें कहे हुए कर्मयोगकी परम्परा बतलानेके लिये तथा उसमें कर्मविषयक जो बहुत-सी ज्ञातव्य बातें कहनी शेष रहीं, उन्हें कहनेके लिये चौथा अध्याय आरम्भ किया गया है । इसमें भगवान्‌के अवतारसम्बन्धी ज्ञान और तत्त्वज्ञानकी महिमा तथा कर्मयोग और सांख्य ( संन्यास ) योगका वर्णन होनेसे इसका नाम 'ज्ञानकर्मसंन्यासयोग' रक्खा गया है ।

इस अध्यायमें बयालीस श्लोक हैं । चार प्रकरण हैं । पहला प्रकरण पहलेसे अठारहवेंतक अठारह श्लोकोंका है जिसमें सगुण भगवान्‌का प्रभाव और कर्मयोगका विषय है । दूसरा, उन्नीसवेंसे तेईसवेंतक पाँच श्लोकोंका है जिसमें योगी महात्मा पुरुषोंके आचरण और उनकी महिमा है । तीसरा, चौबीसवेंसे

बत्तीसवेंतक नौ श्लोकोंका है जिसमें फलसहित पृथक्-पृथक् यज्ञोंका कथन है । और चौथा, तैंतीसवेंसे बयालीसवेंतक दस श्लोकोंका है जिसमे ज्ञानकी महिमा है ।

पहले-दूसरे श्लोकोमें योगकी परम्परा और तीसरेमें योगकी महिमा बतलायी है । चौथेमें अर्जुनका अवतारविषयक प्रश्न है । पाँचवेमें श्रीभगवान्‌ने उसका उत्तर देते हुए अपने और अर्जुनके बहुत जन्म होनेकी बात कहकर छठेमें जन्मकी दिव्यता, सातवें-आठवेंमें अवतारके समय और उद्देश्यका वर्णन किया है । नवें-दसवेंमें जन्म-कर्मकी दिव्यताके ज्ञानकी महिमा कही है । ग्यारहवेंमें भगवद्भक्तिका फल भावनाके अनुसार बतलाकर बारहवेंमें देवताओंकी उपासनाका सांसारिक फल शीघ्र मिलनेकी बात कही है । तेरहवें-चौदहवेंमें अपने कर्मोंकी दिव्यताका तत्त्व बतलाकर पंद्रहवेंमें मुमुक्षुओके उदाहरणपूर्वक अर्जुनको वैसे ही कर्म करनेकी आज्ञा दी है । सोलहवेंमें कर्मका तत्त्व कहनेकी प्रतिज्ञा करते हुए कर्मतत्त्वका उपक्रम किया है। सत्रहवेंमें कर्मको जाननेकी प्रेरणा और अठारहवेंमें कर्मका तत्त्व सूत्ररूपसे बताया है ।

उसका विवेचन करते हुए उन्नीसवें-बीसवेमें ज्ञानी महात्माके, इक्कीसवेंमें सांख्ययोगीके और बाईसवेमे कर्मयोगीके कर्मोंसे न बँधनेकी तथा तेईसवेंमें यज्ञके लिये आचरण करनेवाले इन सभीके कर्मोंके सर्वथा विलीन हो जानेकी बात कही है ।

इसके बाद पूर्ववर्णित 'यज्ञ' शब्दकी व्याख्या करनेके लिये चौबीसवेंमें समस्त जगत्‌को ब्रह्मरूप समझनेके साधनको ब्रह्मयज्ञ

बताया है । पचीसवेंमें देवपूजनरूप यज्ञ और आत्मा-परमात्माकी एकता समझनेका साधनरूप यज्ञका वर्णन किया है । छब्बीसवेंमें इन्द्रियसंयमरूप यज्ञ और अनासक्तिपूर्वक विषयसेवनरूप यज्ञ बताया है । सत्ताईसवेंमे आत्मसंयमरूप यज्ञ, अट्ठाईसवेंमें द्रव्ययज्ञ, तपयज्ञ, योगयज्ञ और स्वाध्यायरूप ज्ञानयज्ञका वर्णन किया है । उन्तीसवेंमें प्राणायामरूप तीन प्रकारके यज्ञ और तीसवेंके पूर्वार्ध-में चतुर्थ प्राणायामरूप यज्ञका वर्णन है । इस प्रकार चौबीसवें-से तीसवेंतक—चौबीसवेंमे एक, पचीसवेंमें दो, छब्बीसवेंमे दो, सत्ताईसवेंमे एक, अट्ठाईसवेंमें चार, उन्तीसवें-तीसवेंमें तीन—इन तेरह प्रकारके साधनरूप यज्ञोंका वर्णन करके तीसवेंके उत्तरार्ध और इकतीसवें-बत्तीसवेंमे यज्ञानुष्ठान करनेवालोंकी अन्वय-व्यति-रेकसे महिमा प्रकट करते हुए कर्मतत्त्वका उपसंहार किया है ।

तैंतीसवेंमे द्रव्ययज्ञकी अपेक्षा ज्ञानयज्ञकी महिमा, चौंतीसवें-मे ज्ञानप्राप्तिका उपाय, पैंतीसवेंसे अड़तीसवेंतक ज्ञानकी महिमा और कर्मयोगसे ज्ञानकी स्वत.सिद्धिका निरूपण करके उन्‌चाली-सवेंमें ज्ञानके अधिकारीका वर्णन किया है । चालीसवेंमे संशयात्मा-की निन्दा, इकतालीसवें-बयालीसवेंमे विवेकद्वारा संशयका नाश कर देनेवालेकी प्रशंसा करते हुए कर्मयोगकी रीतिसे कर्म करनेकी आज्ञा देकर अध्यायका उपसंहार किया है ।

## पञ्चम अध्याय

### कर्मसंन्यासयोग

चौथे अध्यायमे कर्मतत्त्वका विवेचन करके उसके बाद ज्ञानकी विशेष प्रशंसा की है और अन्तमे अर्जुनकी कर्मयोग

करनेके लिये आज्ञा दी है । इसपर यह जिज्ञासा होती है कि कर्मयोग और ज्ञानयोग—इन दोनोमें कौन-सा साधन उत्तम है और दोनो साधनोद्वारा परमात्माकी प्राप्ति कैसे होती है, इसका समाधान करते हुए पॉचवॉ अध्याय कहा गया है । इसमें कर्मयोग और सांख्य ( संन्यास ) योगका वर्णन होनेसे इसका नाम 'कर्मसंन्यासयोग' रक्खा गया है ।

इस अध्यायमें उन्तीस श्लोक हैं । चार प्रकरण हैं । पहला प्रकरण पहलेसे छठेतक छः श्लोकोका है जिसमें सांख्ययोग और कर्मयोगका निर्णय है । दूसरा, सातवेंसे बारहवेंतक छः श्लोकोका है जिसमें साख्ययोगी और कर्मयोगीके लक्षण और उनकी महिमा है । तीसरा, तेरहवेंसे छब्बीसवेंतक चौदह श्लोकोका है जिसमें ज्ञानयोगका विषय है । और चौथा सत्ताईसवेसे उन्तीसवेंतक तीन श्लोकोका है जिसमें ध्यानयोग और भक्तिका वर्णन है ।

पहले श्लोकमें सांख्ययोग और कर्मयोगकी श्रेष्ठताके सम्बन्धमें अर्जुनका प्रश्न, दूसरे-तीसरेमें भगवान्‌का साख्ययोग और कर्मयोग-दोनोको कल्याणकारक बतलाकर कर्मयोगकी प्रशंसा, चौथे-पॉचवेंमें फलमें दोनोकी एकताका विवेचन करके छठेमे संन्यासको कठिन बताकर कर्मयोगसे शीघ्र परमात्माकी प्राप्तिका प्रतिपादन है ।

सातवेंमें कर्मयोगीके, आठवे-नवेंमें सांख्ययोगीके कर्म करनेकी प्रणालीका वर्णन करके दसवेंमें भक्तिप्रधान कर्मयोगियोंकी निर्लिप्तता, ग्यारहवेंमें कर्मप्रधान कर्मयोगियोके कर्मका उद्देश्य और बारहवेंमें फलासक्तिके त्यागपूर्वक कर्म करनेवालेकी प्रशसा और सकामी पुरुषकी निन्दा की गयी है ।

फिर, तेरहवेंमें सांख्ययोगीके कर्म करनेका प्रकार बतलाकर चौदहवें-पंद्रहवेंमें आत्मा जीवोंके कर्तृत्व, कर्म और भोक्तापनकी रचना नहीं करता—यह कहकर जीवोंके कर्तापनमें अज्ञानको हेतु बतलाया है। सोलहवेंमें सूर्यका दृष्टान्त देकर ज्ञानयोगके फलरूप तत्त्वज्ञानकी प्रशंसा, सत्रहवेंमें ज्ञानयोगका साधन और फल बतलाकर अठारहवें-उन्नीसवेंमे ज्ञानीकी समताका वर्णन करते हुए उसकी प्रशंसा की है तथा बीसवेंमें उसकी स्थितिका वर्णन किया है। इक्कीसवेंमे विषयासक्तिरहित साधकको अत्यन्त सुखकी प्राप्ति बतलाकर बाईसवें-तेईसवेंमे विषयोंकी निन्दा करते हुए काम-क्रोधको जीतनेवाले अनासक्त पुरुषकी प्रशंसा की है तथा चौबीसवेंसे छब्बीसवेंतक ज्ञानयोगीके लक्षण और उनको निर्वाणपद-की प्राप्ति बतलायी है।

सत्ताईसवें-अट्ठाईसवेंमे ध्यानयोगका संक्षेपमें वर्णन करके उन्तीसवेंमे भगवान्‌के प्रभाव और स्वभावके ज्ञानसे शान्ति प्राप्त होनेकी बात कहते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

## षष्ठ अध्याय

### आत्मसंयमयोग

पाँचवें अध्यायमे अर्जुनके प्रश्नका उत्तर देते हुए दोनों निष्ठाओंके अधिकारी तथा साधन-प्रणाली आदिका वर्णन तो किया, परंतु अर्जुनको कौन-सा साधन करना चाहिये—यह बात नहीं

कही। अतः उसका कर्तव्य बतानेके लिये तथा पाँचवें अध्यायके सत्ताईसवें-अट्ठाईसवेंमें संक्षेपसे कहे हुए दोनो निष्ठाओंके साधकोंके लिये उपयोगी ध्यानयोगका भलीभाँति वर्णन करनेके लिये छठे अध्यायका आरम्भ किया गया है। ध्यानमें शरीर-इन्द्रिय-मन-बुद्धि-रूप आत्माके संयमकी प्रधानता है। इसलिये इस अध्यायका नाम 'आत्मसंयमयोग' रक्खा गया है।

इसमें सैंतालीस श्लोक हैं। पाँच प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे चौथेतक चार श्लोकोंका है जिसमें कर्मयोगका विषय और योगारूढ़ पुरुषके लक्षण हैं। दूसरा, पाँचवेंसे नवेंतक पाँच श्लोकोंका है जिसमें आत्म-उद्धारके लिये प्रेरणा और भगवत्प्राप्ति-वाले पुरुषके लक्षण हैं। तीसरा, दसवेंसे बत्तीसवेंतक तेईस श्लोकों-का है जिसमें विस्तारसे ध्यानयोगका विषय है। चौथा, तैंतीसवेंसे छत्तीसवेंतक चार श्लोकोंका है जिसमें मनके निग्रहका विषय है। और पाँचवाँ, सैंतीसवेंसे सैंतालीसवेंतक ग्यारह श्लोकोंका है जिसमें योगभ्रष्ट पुरुषकी गतिका विषय और भक्तियोगीकी विशेष महिमा है।

पहले-दूसरे श्लोकोंमें कर्मयोगकी प्रशंसा करके तीसरे-चौथेमें योगारूढ होनेका उपाय और योगारूढके लक्षण बताये हैं।

पाँचवें-छठेमें आत्मोद्धारकी प्रेरणा तथा सातवेंसे नवेंतक कर्म-योगसे सिद्ध हुए जितात्मा पुरुषोंके समत्वप्रधान लक्षणोंका वर्णन किया है।

दसवेंमें इस सिद्धिके लिये आवश्यक ध्यानयोग करनेकी प्रेरणा, ग्यारहवेंमें उसके योग्य देश और आसनका वर्णन करके बारहवें-तेरहवेंमें आसनपर बैठनेकी विधि तथा चौदहवेंमें ध्यानयोगके साधनका प्रकार बतलाया है। पंद्रहवेंमें उसका फल, सोलहवें-सत्रहवेंमें ध्यानयोगीके लिये अन्वय-व्यतिरेकसे आहार-विहारके नियम और अठारहवेंमें ध्यानयोगीके लक्षण बतलाकर उन्नीसवेंसे बाईसवेंतक सिद्धयोगीके चित्तकी अवस्था, उसके अपरिमित सुख और अटल स्थितिका वर्णन किया है। तेईसवेंमें इस अवस्थाकी प्राप्तिके लिये प्रेरणा, चौबीसवें-पचीसवेंमें सांख्ययोगके अनुसार अचिन्त्यका ध्यान, छब्बीसवेंमें मनको एकाग्र करनेका अभ्यास, सत्ताईसवें-अट्ठाईसवेंमें अचिन्त्यके ध्यानका फल बतलाकर उन्तीसवेंमें सांख्ययोगीके व्यवहारका वर्णन किया है। तीसवें-इकतीसवेंमें भक्तियोगद्वारा सिद्ध पुरुषकी प्रशंसा करके बत्तीसवेंमें समभावयुक्त योगीको सर्वोत्तम बताया है।

तैंतीसवें-चौंतीसवेंमें मनकी चञ्चलताके विषयमें अर्जुनका प्रश्न है। पैंतीसवेंमें अर्जुनकी बातका अनुमोदन करते हुए अभ्यास और वैराग्यसे मन वशमें होनेकी बात कहकर छत्तीसवेंमें योगके लिये मनोनिग्रहकी विशेष आवश्यकता सिद्ध की है।

सैंतीसवें-अड़तीसवेंमें असंयतमनवाले योगभ्रष्टके नाशकी आशङ्का और उसकी गतिके विषयमें अर्जुनका प्रश्न है तथा उन्चालीसवेंमें उसका समाधान करनेके लिये प्रार्थना है। चालीसवेंमें कल्याणकारी पुरुषकी दुर्गतिका निषेध करते हुए

आश्वासन देकर इकतालीसवेंमे स्वर्गसुखभोगके अनन्तर योगभ्रष्ट पुरुषके श्रीमानोंके घरमे जन्म होनेकी तथा बयालीसवें-तैंतालीसवें-में वैराग्यवान् योगभ्रष्टोके ज्ञानियोके कुलमें जन्म लेकर पुनः साधनमें लग जानेकी बात कही है । चौवालीसवेंमें योगभ्रष्टके परवश होनेपर भी जबरन् साधनकी ओर खिंचे जानेकी बात कह-कर योगके जिज्ञासुकी प्रशंसा की है। पैंतालीसवेमे योगियोंके कुलमे उत्पन्न प्रयत्नपूर्वक साधन करनेवालेको परम गतिकी प्राप्ति बताकर छियालीसवेमे योगीकी विशेष प्रशंसा और योगी बननेके लिये आज्ञा दी है । फिर सैंतालीसवेंमे सब योगियोमे भक्तियोगीकी श्रेष्ठता बताते हुए अध्यायका उपसहार किया है।

# सप्तम अध्याय

## ज्ञानविज्ञानयोग

छठे अध्यायके अन्तमे 'मद्गतेनान्तरात्मना' और 'श्रद्धावान्' कहकर श्रद्धा और प्रेमसे भगवान्‌को भजनेवाले भक्तकी प्रशंसा की; इसपर भगवान्‌मे श्रद्धा और प्रेम बढानेमें हेतुभूत गुण, प्रभाव, तत्त्व और रहस्य कहनेकी आवश्यकता होनेपर सातवॉ अध्याय आरम्भ किया गया है । इसमे निर्गुण-निराकार ब्रह्मतत्त्वके ज्ञानको 'ज्ञान' और सगुण-निराकार और साकारके तत्त्व-रहस्यके ज्ञानको 'विज्ञान' कहा गया है । इन दोनोंका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम 'ज्ञानविज्ञानयोग' रक्खा गया है । छठे अध्यायके सैंतीसवेंसे

उन्‌चालीसवेंतक अर्जुनने योगभ्रष्टकी गतिके विषयमे प्रश्न करके संशयछेदनके लिये विनम्र प्रार्थना की। उसपर भगवान्‌का हृदय गद्‌गद और कृपापरवश हो कहनेके लिये उमड़ पड़ा। तब छठे अध्यायके चालीसवे श्लोकसे योगभ्रष्टकी गतिविषयक प्रश्नका उत्तर देते हुए उन्होने सैतालीसवें श्लोकमें भक्तियोगीकी विशेष महिमाका वर्णन किया और उस भक्तियोगीके वर्णनमें ही आनन्द-विभोर होकर उन्होंने सातवॉ अध्याय आरम्भ किया तथा दसवें अध्यायके ग्यारहवें श्लोकतक एक सौ ग्यारह श्लोकोका लंबा प्रकरण चलाते हुए उसी विषयको कहते रहे। गीतामे भगवद्‌-वचनोका यह सबसे अधिक लंबा प्रकरण है। सातवें अध्यायके अन्तमें भगवान्‌ने जो अन्तकालीन गतिकी बात कही, भगवान्‌के द्वारा वर्णित उस विषयपर ही अर्जुनको शङ्का हुई है—यह उनकी कोई स्वतन्त्र शङ्का नहीं है। अतः आठवें अध्यायके प्रारम्भमे अर्जुनके प्रश्न उसी विषयसे सम्बन्धित होनेके कारण उस विषयके ही अन्तर्गत हैं। उन प्रश्नोमेंसे छः प्रश्नोका उत्तर तो भगवान्‌ने संक्षेपसे दे दिया, किंतु अन्तकालीन गतिविषयक प्रश्नका उत्तर आठवें अध्यायके अन्ततक विस्तारसे दिया है। इस प्रकार दसवें अध्यायके ग्यारहवे श्लोकतक एक सौ नौ श्लोकोंका यह लंबा प्रकरण भक्तियोगीके विषयमे ही कहा गया है।

इस अध्यायमे तीस श्लोक हैं। पाँच प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे सातवेंतक सात श्लोकोका है जिसमें समग्ररूपको बतलानेके लिये विज्ञानसहित ज्ञानका विषय है। दूसरा, आठवेसे बारहवेंतक पाँच श्लोकोंका है जिसमें सम्पूर्ण पदार्थोमें कारणरूपसे भगवान्‌की

व्यापकताका कथन है। तीसरा, तेरहवेंसे उन्नीसवेंतक सात श्लोकोंका है जिसमें आसुरी स्वभाववालोंकी निन्दा और भगवद्-भक्तोंकी प्रशंसा है। चौथा, बीसवेंसे तेईसवेंतक चार श्लोकोंका है जिसमें अन्य देवताओंकी उपासनाका विषय है। और पाँचवाँ, चौबीसवेंसे तीसवेंतक सात श्लोकोंका है जिसमें भगवान्‌के प्रभाव और स्वरूपको न जाननेवालोंकी निन्दा और जाननेवालोंकी महिमा कहते हुए समग्ररूपका वर्णन किया है।

पहले-दूसरे श्लोकोंमें भगवान्‌के समग्ररूपका ज्ञान होनेके लिये विज्ञानसहित ज्ञान सुननेकी आज्ञा, तीसरेमें ज्ञानकी दुर्लभता, चौथे-पाँचवेंमें अपरा-परा प्रकृति, छठेमें इन दोनोंसे सम्पूर्ण जगत्‌की उत्पत्ति और अपनेको सबका महान् कारण बतलाकर सातवेंमें सूत्र और मणियोंके दृष्टान्तसे भगवान्‌की सर्वरूपताका वर्णन किया है।

आठवेंमें पाँच, नवेंमें चार, दसवेंमें तीन, ग्यारहवेंमें दो और बारहवेंमें तीन—इस प्रकार सातवें श्लोकके 'मत्तः' पदके बादसे बारहवें श्लोकके 'मत्तः' पदतक सत्रह विभूतियोंके वर्णनपूर्वक कारणरूपसे भगवान्‌की व्यापकता सिद्ध की है।

तेरहवेंमें त्रिगुणमयी मायासे जीवोंके मोहित होनेकी बात कहकर चौदहवेंमें उस मायासे तरनेका उपाय—भगवान्‌की शरणागति बतलाया है और पंद्रहवेंमें भगवान्‌की शरण ग्रहण न करनेका कारण दुर्गुण और दुराचारको बतलाया है। सोलहवेंमें

श्रेष्ठ कर्मकारी चार प्रकारके भक्तोंका वर्णन करते हुए सत्रहवेंसे उन्नीसवेंतक ज्ञानी भक्तकी विशेष प्रशसा और दुर्लभता कही है ।

बीसवेंमे कामनासे मोहित पुरुषोके अन्य देवोकी उपासना करनेकी, इक्कीसवेंमे अन्य देवोमे स्वयं ही श्रद्धा स्थिर करनेकी बात कहकर बाईसवें-तेईसवेंमे सकाम देवोपासनाका फल नाशवान् बताते हुए भगवद्भक्तिसे भगवत्प्राप्तिका कथन है ।

चौबीसवें-पचीसवेंमे अज्ञानके कारण भगवान्‌के सगुणरूप और उसके प्रभावको न जाननेवालेका तथा छब्बीसवेंमे भगवान्‌की सर्वज्ञताका वर्णन है और सत्ताईसवेंमे भगवान्‌को न जाननेमे इच्छाद्वेषजनित मोहको कारण बताया है । अट्ठाईसवेंमे निष्पाप, द्वन्द्वमोहनिर्मुक्त, दृढनिश्चय मनुष्य भगवान्‌को भजते हैं—यह कहकर उन्तीसवें-तीसवेंमे भगवान्‌का आश्रय लेकर मुक्तिके लिये भजनेवालोको समग्र परमात्माका ज्ञान और अन्तकालमे भी वैसा ज्ञान होनेसे भगवत्प्राप्तिका वर्णन करते हुए अध्यायका उपसहार किया है ।

# अष्टम अध्याय

## अक्षरब्रह्मयोग

सातवे अध्यायके अन्तमे ब्रह्म, अध्यात्म, कर्म, अधिभूत, अधिदैव, अधियज्ञ—इन छहोको और अन्तकालमे भगवान्‌को जाननेकी महिमाको सुनकर ब्रह्म आदिके स्वरूपको तथा अन्त-

कालीन गतिके प्रकारको भलीभाँति जाननेके उद्देश्यसे अर्जुनके प्रश्न करनेपर उसका उत्तर देते हुए आठवाँ अध्याय कहा गया है। इसमें सगुण-निर्गुण और ॐकारस्वरूप अक्षर परमात्माका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम 'अक्षरब्रह्मयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें अट्ठाईस श्लोक हैं। तीन प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे सातवेंतक सात श्लोकोंका है जिसमें ब्रह्म अध्यात्म और कर्मादिके विषयमें अर्जुनके सात प्रश्न और उनका उत्तर है। दूसरा, आठवेंसे बाईसवेंतक पन्द्रह श्लोकोंका है जिसमें सगुण-निराकार, निर्गुण-निराकार और सगुण-साकारका विषय है। और तीसरा, तेईसवेंसे अट्ठाईसवेंतक छः श्लोकोंका है जिसमें शुक्ल और कृष्ण मार्गका विषय तथा योगीकी महिमा है।

पहले श्लोकमें अर्जुनके पाँच और दूसरेमें दो प्रश्न हैं। फिर तीसरेमें भगवान्‌ने तीन प्रश्नोंका, चौथेमें तीनका और पाँचवेंमें सातवें प्रश्नका उत्तर दिया है। पाँचवें श्लोकमें सातवें प्रश्नका संक्षेपसे उत्तर देकर छठेमें अन्तसमयके स्मरणका महत्त्वपूर्ण नियम बताते हुए सातवेंमें निरन्तर स्मरणके साथ स्वकर्तव्य कर्म करनेकी आज्ञा दी है।

इसके बाद पंद्रह श्लोकोंमें तीन-तीन श्लोकोंका एक-एक विषय है। जिसमें आठवेंसे दसवेंतक फलसहित सगुण-निराकारके चिन्तनका, ग्यारहवेंसे तेरहवेंतक फलसहित निर्गुण-निराकारके चिन्तनका और चौदहवेंसे सोलहवेंतक सगुण-साकारके निरन्तर चिन्तनसे अपनी प्राप्तिकी सुलभता और महत्ता बतलाकर सत्रहवेंसे

उन्नीसवेंतक ब्रह्मलोकको नाशवान् बताते हुए सृष्टिकी उत्पत्ति और प्रलयका तथा बीसवेंसे बाईसवेंतक सम्पूर्ण उपासनाओंके फलकी एकताका वर्णन करके परम पुरुषकी प्राप्तिका उपाय अनन्यभक्ति बताया है ।

तेईसवेंसे अट्ठाईसवेंतक सोलहवें श्लोकमें बताये हुए लौटकर न आने और आनेके दोनों मार्गोंका शुक्ल और कृष्ण नामसे वर्णन है । वहाँ तेईसवेमें उनके वर्णनकी प्रतिज्ञा है, चौबीसवेंमें शुक्ल और पचीसवेंमे कृष्णमार्गका वर्णन है । छब्बीसवेंमें दोनोको शाश्वत बतलाकर एकसे अनावृत्ति और दूसरेसे पुनरावृत्ति बतलायी है तथा सत्ताईसवेमें दोनोंको जाननेका माहात्म्य कहकर और अर्जुनको योगयुक्त बननेकी आज्ञा देकर अट्ठाईसवेंमें इस अध्यायमें वर्णित विषयके ज्ञानकी महिमा बतलाते हुए अध्यायका उपसंहार किया है ।

# नवम अध्याय

## राजविद्याराजगुह्ययोग

सातवें अध्यायमें भगवान् ज्ञान-विज्ञानका वर्णन कर रहे थे, पर बीचमें आठवे अध्यायमें अर्जुनने सात प्रश्न पूछ लिये; इसलिये पहले उनका उत्तर दिया । उनमेंसे छः प्रश्नोका उत्तर तो संक्षेपसे दे दिया और सातवें प्रश्नके उत्तरमें अन्तकालीन गतिके विषयको ही, जिसे भगवान्‌को प्रधानतया कहना था, विस्तारपूर्वक कहा । अतः सातवे अध्यायमें कहनेसे बचे हुए उसी ज्ञान-विज्ञानका पुनः

भलीभाँति वर्णन करनेके लिये नवाँ अध्याय आरम्भ किया गया है। छठे अध्यायके छियालीसवे श्लोकमे भगवान्‌ने अर्जुनको 'योगी' बननेके लिये कहा और बादमे आठवें अध्यायके सत्ताईसवे श्लोकमें भी 'योगयुक्त' होनेके लिये ही कहा। इससे पहले छठे अध्यायके सैंतालीसवें श्लोकमे उन समस्त योगियोमे 'मद्गतान्तरात्मा श्रद्धावान्' भक्तियोगीकी विशेष महिमा कही थी, उसीका वर्णन विशेषतासे नवें अध्यायमें किया गया है।

इस अध्यायमे भगवान्‌ने जो 'मया ततमिदं सर्वम्' आदि उपदेश दिया है, वह समस्त विद्याओका राजा है और जो भगवान्‌ने अपने आपको प्रकट करके अर्जुनको अपने शरण होने और अपनेमें मन लगानेके लिये कहा है, वह सम्पूर्ण गोपनीय भावोका राजा है; इन्हींका वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम 'राजविद्याराजगुह्ययोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें चौंतीस श्लोक हैं। छः प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे छठेतक छः श्लोकोका है जिसमे प्रभावसहित विज्ञानका विषय है। दूसरा, सातवेंसे दसवेंतक चार श्लोकोंका है जिसमें जगत्‌की उत्पत्ति आदिका विषय है। तीसरा, ग्यारहवेंसे पंद्रहवेंतक पाँच श्लोकोका है जिसमें भगवान्‌का तिरस्कार करनेवाले आसुरी प्रकृतिवालोकी निन्दा और दैवी प्रकृतिवालोके भगवद्भजनका प्रकार है। चौथा, सोलहवेंसे उन्नीसवेंतक चार श्लोकोका है जिसमें सर्वात्मरूपसे प्रभावसहित भगवान्‌के स्वरूपका वर्णन है। पाँचवाँ, बीसवेंसे पचीसवेंतक छः श्लोकोका है जिसमे सकाम और

निष्काम उपासनाका फल है। और छठा, छब्बीसवेंसे चौतीसवेंतक नौ श्लोकोका है जिसमें भक्तिके अधिकारियोका और निष्काम भगवद्भक्तिकी महिमाका वर्णन है।

पहले श्लोकमें सातवे अध्यायसे घनिष्ठ सम्बन्ध सूचित करते हुए ज्ञान-विज्ञान कहनेकी प्रतिज्ञा, दूसरेमे उस ज्ञानकी आठ विशेषणोसे प्रशंसा, तीसरेमें अश्रद्धालुको जन्म-मरणकी प्राप्ति वतलायी है और चौथे-पाँचवेमे राजविद्याका वर्णन करते हुए छठेमें आकाश और वायुके दृष्टान्तसे जगत्की अपनेमे स्थिति वतायी है।

सातवे-आठवेंमें प्रकृतिके सम्बन्धसे अपनेको जगत्का कर्त्ता वतलाकर नवेंमे उदासीनताके कारण उन कर्मोसे अपने सम्बन्धका अभाव वताया है। और दसवेंमे अपनी अध्यक्षतामें प्रकृतिके द्वारा जगत्की उत्पत्ति आदिका होना वताया है।

ग्यारहवे-बारहवेंमें ऐसे सर्वसामर्थ्यवान् भगवान्के प्रभावको न समझनेवाले मूढोकी निन्दा और तेरहवेंसे पंद्रहवेंतक भगवान्को जानकर भजन करनेकी रीति और उपासनाके भेदका वर्णन किया है।

सोलहवेमे आठ, सत्रहवेंमे दस, अठारहवेमें बारह और उन्नीसवेंमें पाँच—इस प्रकार पैंतीस क्रिया, भाव, पदार्थ आदिका वर्णन करके उन सबमें कार्य-कारणरूपसे अपनेको व्यापक वतलाया है।

वीसवें-इक्कीसवेमें सकाम यज्ञादि कर्म करनेवाले मनुष्योके आवागमन-की और वाईसवेंमे अनन्यभक्तके योगक्षेमवहनकी वात कहकर तेईसवेंमें देवताओको भगवान्से अलग समझकर किये गये देवपूजनको अविधिपूर्वक अपना पूजन वताया है। और चौवीसवे-पचीसवेमें

भगवान्‌को सम्पूर्ण यज्ञोंके भोक्ता और प्रभुके रूपमें तत्त्वसे न जाननेके कारण पतन होनेकी तथा देवादिके पूजकको तदनुरूप नाशवान् फल प्राप्त होनेकी बात कहकर भगवान्‌की पूजा करनेवालोंको भगवत्प्राप्ति होनेकी बात कही है।

छब्बीसवेंमें पत्र, पुष्प, फल, जलको स्वयं भक्षण करनेका कथन, सत्ताईसवेंमें सर्वकर्मसमर्पणकी आज्ञा, अट्ठाईसवेंमें उसका फल कर्मबन्धनसे मुक्ति और भगवत्प्राप्ति बतलाकर उन्तीसवेंमें भगवान्‌की समताका वर्णन किया है। तीसवेंसे बत्तीसवेंतक भक्त हो जानेके बाद दुराचारिताके कारण और जातिकी नीचताके कारण होनेवाली विषमताका अपनेमें अभाव बतलाकर, तैंतीसवेंमें आचरण और जाति दोनोंसे उत्तम भक्तोंकी महिमा कहकर भगवद्भजनके लिये प्रेरणा की है। इस प्रकार तीसवेंसे तैंतीसवेंतक चार श्लोकोंमें क्रमशः दुराचारी, पापयोनि, स्त्री, वैश्य, शूद्र, ब्राह्मण और क्षत्रिय—इन सातोंका नाम लेकर सभीको भगवद्भक्तिका अधिकारी बताया है और चौंतीसवेंमें शरणागतिरूप भगवद्भक्तिके स्वरूपका वर्णन करते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# दशम अध्याय

## विभूतियोग

सातवें और नवें अध्यायमें विभूतियोंका वर्णन बहुत संक्षेपमें होनेके कारण उनका विस्तारसे वर्णन करनेके लिये दसवें अध्यायका

आरम्भ किया गया है। विभूतियोंका ही विशेष वर्णन होनेसे इस अध्यायका नाम 'विभूतियोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमे बयालीस श्लोक है। चार प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे सातवेंतक सात श्लोकोका है जिसमें भगवान्‌की विभूति और योगशक्तिका कथन तथा उनके जाननेका फल है। दूसरा, आठवेंसे ग्यारहवेतक चार श्लोकोंका है जिसमे फल और प्रभावसहित भक्तियोगका कथन है। तीसरा, बारहवेंसे अठारहवेतक सात श्लोकोका है जिसमे अर्जुनद्वारा भगवान्‌की स्तुति एवं विभूति और योगशक्तिको कहनेके लिये प्रार्थना है। और चौथा, उन्नीसवेसे बयालीसवेतक चौवीस श्लोकोका है जिसमें भगवान्‌द्वारा अपनी विभूतियोका और योगशक्तिका कथन है।

पहले श्लोकमे भगवान्‌ने पुनः महत्त्वपूर्ण वचन कहनेकी प्रतिज्ञा की है। दूसरेमे अपने प्रभावकी दुर्विज्ञेयताका वर्णन करके तीसरेमे उसके जाननेका फल बतलाया है। चौथे-पॉचवेंमे वीस भावोकी और छठेमे सप्तमहर्षियो और सनकादिकी अपनेसे उत्पत्ति बतलाकर सातवेमें अपनी विभूति तथा योगको जाननेका निश्चल भक्तियोगकी प्राप्तिरूप फल बतलाया है।

आठवे-नवेमे भगवान्‌के प्रभावको समझनेवाले प्रेमी भक्तोंके प्रेमपूर्वक भजनका प्रकार बताकर दसवें-ग्यारहवेमे उन भक्तोपर कृपा करके भगवान्‌के द्वारा उनको ज्ञान प्रदान किये जानेकी बात कही गयी है।

आगेके सात श्लोकोंमेंसे बारहवेंसे पन्द्रहवेंतक अर्जुनद्वारा भगवान्‌के प्रभावसहित स्तुतिका वर्णन है और सोलहवेंसे अठारहवेंतक विभूतियोंका तथा योगका विस्तारपूर्वक वर्णन करनेके लिये प्रार्थना है।

उन्नीसवेंमें भगवान्‌ने अपनी दिव्य विभूतियोंकी अनन्तताका उपक्रम करके बीसवेंमें चार, इक्कीसवेंमें चार, बाईसवेंमें चार, तेईसवेंमें चार, चौबीसवेंमें तीन, पचीसवेंमें चार, छब्बीसवेंमें चार, सत्ताईसवेंमें तीन, अट्ठाईसवेंमें चार, उन्तीसवेंमें चार, तीसवेंमें चार, इकतीसवेंमें चार, बत्तीसवेंमें पाँच, तैंतीसवेंमें चार, चौंतीसवेंमें नौ, पैंतीसवेंमें चार, छत्तीसवेंमें पाँच, सैंतीसवेंमें चार, अड़तीसवेंमें चार—इस प्रकार बीसवेंसे अड़तीसवेंतक इक्कासी विभूतियोंका वर्णन किया है। उसके बाद उन्‌चालीसवेंमें अपनेको सम्पूर्ण भूतोंका बीज और सबमें व्यापक बताकर चालीसवेंमें अपनी दिव्य विभूतियोंकी अनन्तताका उपसंहार किया है। फिर इकतालीसवेंमें अपनी योगशक्तिका वर्णन करके और बयालीसवेंमें जाननेयोग्य विभूति और योगको तथा समस्त जगत्‌को अपने एक अंशद्वारा व्याप्त बताकर अध्यायका उपसंहार किया है।

# एकादश अध्याय

## विश्वरूपदर्शनयोग

दसवें अध्यायके अन्तिम श्लोकमें भगवान्‌ने सम्पूर्ण जगत्‌को अपने एक अंशमें बतलाया; उस विश्वरूपको दिखलानेके विषयमें अर्जुनके पूछनेपर उसका उत्तर देते हुए ग्यारहवाँ अध्याय कहा गया है। इस

अध्यायमें भगवान्‌ने अर्जुनको अपने विश्वरूपका दर्शन कराया है, इसलिये इस अध्यायका नाम 'विश्वरूपदर्शनयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें पचपन श्लोक हैं। आठ प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे चारतक चार श्लोकोंका है, जिसमें विश्वरूपका दर्शन करानेके लिये अर्जुनकी प्रार्थना है। दूसरा, पाँचवेंसे आठवेंतक चार श्लोकोंका है, जिसमें भगवान्‌द्वारा अपने विश्वरूपका और अर्जुनको दिव्य चक्षु देनेका वर्णन है। तीसरा, नवेंसे चौदहवेंतक छः श्लोकोंका है। जिसमें धृतराष्ट्रके प्रति सञ्जयद्वारा विश्वरूपका वर्णन है। चौथा, पंद्रहवेंसे इकतीसवेंतक सत्रह श्लोकोंका है, जिसमें अर्जुनद्वारा भगवान्‌के विश्वरूपका देखा जाना और उनकी स्तुति करना है। पाँचवाँ, बत्तीसवेंसे चौंतीसवेंतक तीन श्लोकोंका है, जिसमें भगवान्‌द्वारा अपने प्रभावका वर्णन और युद्धके लिये अर्जुनको उत्साहित करना है। छठा, पैंतीसवेंसे छियालीसवेंतक बारह श्लोकोंका है, जिसमें भयभीत हुए अर्जुनद्वारा भगवान्‌की स्तुति और चतुर्भुज रूपका दर्शन करानेके लिये प्रार्थना है। सातवाँ, सैंतालीसवेंसे पचासवेंतक चार श्लोकोंका है, जिसमें भगवान्‌द्वारा अपने विश्वरूपके दर्शनकी महिमाका कथन तथा चतुर्भुज और सौम्य-रूपका दिखाया जाना है। और आठवाँ, इक्यावनवेंसे पचपनवेंतक पाँच श्लोकोंका है, जिसमें बिना अनन्यभक्तिके चतुर्भुज रूपके दर्शनकी दुर्लभताका और फलसहित अनन्यभक्तिका कथन है।

पहले-दूसरे श्लोकोंमें अर्जुनने अपने मोहकी निवृत्ति मानते हुए भगवान्‌के वचनोंकी प्रशंसा करके तीसरे-चौथेमें विश्वरूप-दर्शनके लिये प्रार्थना की है।

पाँचवेंसे सातवेंतक भगवान्‌ने विश्वरूपदर्शनकी आज्ञा दी है। और आठवेंमें दिव्य चक्षु प्रदान करनेकी बात कहकर विश्वरूप देखनेको कहा है।

नवेंमे भगवान्‌द्वारा विश्वरूप दिखाये जानेका कथन है। दसवें-ग्यारहवेंमें उस रूपका और बारहवेंमे उसके तेजका वर्णन है। उसके बाद तेरहवें-चौदहवेंमें अर्जुनद्वारा सम्पूर्ण जगत्‌को भगवान्‌के अंशमें स्थित देखकर उनकी स्तुति करनेके उपक्रमका कथन है।

पंद्रहवेंमें अर्जुनद्वारा भगवान्‌के एक अंशमें सम्पूर्ण जगत्‌को देखनेका, सोलहवेंमें उसकी अनन्तताका, सत्रहवेंमें तेजरूपका और अठारहवेंमे सर्वरूपताका वर्णन है। उन्नीसवें-बीसवेंमें भगवान्‌के अत्यन्त तेजस्वी रूपको देखकर उस उग्ररूपसे लोगोंके व्यथित होनेकी, इक्कीसवें-बाईसवेंमें महर्षियोंके द्वारा स्तुति की जानेकी और देव, यक्ष, असुर आदिके विस्मित होनेकी बात कही गयी है। तेईसवेंसे पचीसवेंतक भगवान्‌के भयङ्कर रूपको देखकर अर्जुनके भयभीत होनेकी और छब्बीसवेंसे उन्तीसवेंतक दोनो सेनाओंके विराट्‌रूपमें प्रविष्ट होनेकी बात नदी और पतंगोंके उदाहरणसे बतलायी गयी है। तीसवें-इकतीसवेंमें तेजस्वी रूपसे जगत्‌को ग्रसनेका कथन करते हुए अर्जुनद्वारा भगवान्‌का परिचय पूछे जानेका वर्णन है।

बत्तीसवेंमें भगवान्‌ने अपनेको कालरूप बतलाया है और तैंतीसवें-चौंतीसवेंमें अर्जुनको निमित्तमात्र बनकर वैरियोंको मारनेकी आज्ञा दी है।

पैंतीसवेंमे भगवान्‌की स्तुति करनेके लिये अर्जुनके तैयार होनेका

कथन है । छत्तीसवें-सैंतीसवेंमें भगवान्‌की महत्ता, अड़तीसवेंसे चालीसवेंतक अनन्तरूपता और अनन्त सामर्थ्यके वर्णनपूर्वक बार-बार नमस्कार करनेका कथन है । इकतालीसवें-बयालीसवेंमें अपराध क्षमा करनेके लिये प्रार्थना है । तैंतालीसवेंमें भगवान्‌का प्रभाव वर्णन करके चौवालीसवेंमें अपराध सहनेके लिये कहा है । पैंतालीसवें-छियालीसवेंमें चतुर्भुज रूपका दर्शन करानेके लिये प्रार्थना की है ।

सैंतालीसवेंसे उन्चासवेंतक भगवान्‌ने विश्वरूपकी महिमा और दुर्लभता बतलाकर चतुर्भुज रूप देखनेकी आज्ञा दी है । पचासवेंमें अर्जुनको चतुर्भुज देवरूप दिखानेके बाद मानुषरूप होकर धीरज बँधानेकी बात कही है ।

इक्कावनवेंमें भगवान्‌के मनुष्यरूपको देखकर अर्जुनके शान्तचित्त होनेका वर्णन है । बावनवें-तिरपनवेंमें चतुर्भुज रूपकी दुर्लभता, चौवनवेंमें अनन्यभक्तिसे भगवत्प्राप्तिकी सुलभता और पचपनवेंमें अनन्यभक्तके लक्षण और उसको भगवत्प्राप्ति बतलाते हुए अध्यायका उपसंहार किया है ।

# द्वादश अध्याय

## भक्तियोग

भगवान्‌ने गीताके दूसरे अध्यायके पचीसवें श्लोकमें अव्यक्तको जाननेकी तथा आठवें अध्यायके ग्यारहवेंसे तेरहवेंतक और इक्कीसवेंमें अव्यक्त अक्षरकी उपासनाकी बात कही एवं ग्यारहवें अध्यायके चौवनवें श्लोकमें भक्तिकी महिमा विशेषरूपसे कही ।

इसपर अर्जुनके प्रश्न करनेपर उसके उत्तरमें भक्तिकी श्रेष्ठताका प्रतिपादन करनेके लिये बारहवाँ अध्याय कहा गया है। इस अध्यायमें प्रधानतया भगवद्भक्तिका और भक्तोंके लक्षणोंका वर्णन होनेसे इसका नाम 'भक्तियोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें बीस श्लोक हैं। दो प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे बारहवेंतक बारह श्लोकोंका है, जिसमें साकार और निराकारके उपासकोंकी उत्तमताका निर्णय और भगवत्प्राप्तिके उपायका विषय है। और दूसरा, तेरहवेंसे बीसवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें भगवत्प्राप्तिवाले पुरुषों और साधकोंके लक्षण हैं।

पहले श्लोकमें साकार और निराकारके उपासकोंमें श्रेष्ठ कौन है—यह अर्जुनका प्रश्न है। दूसरेमें भक्तिकी श्रेष्ठताका, तीसरेमें निर्गुणके आठ विशेषणोंका, चौथेमें निर्गुण-उपासकोंके तीन लक्षणोंका और उपासनाके फलका वर्णन है। पाँचवेंमें अव्यक्त-उपासनाकी कठिनता सिद्ध की है। छठे-सातवेंमें समस्त कर्म भगवान्‌के समर्पण करके निरन्तर भजन करनेका प्रकार और भगवान्‌द्वारा भक्तके उद्धारका कथन है। इस प्रकार दोनों उपासनाओंका निर्णय करके आठवेंमें ध्यानयोग करनेकी आज्ञा देकर उसका फल बतलाया है। नवेंसे ग्यारहवेंतक एक-एकमें असमर्थ होनेपर क्रमशः अभ्यास-योग, भगवदर्थ कर्म और कर्मफलत्याग करनेकी आज्ञा दी है। उसके बाद बारहवेंमें अभ्याससे ज्ञानकी, ज्ञानसे ध्यानकी, ध्यानसे भी कर्मफलत्यागकी श्रेष्ठताका फलसहित प्रतिपादन किया है।

तेरहवेंसे उन्नीसवेंतक भक्तियोगसे भगवान्‌को प्राप्त हुए महापुरुषोंके लक्षणोंका वर्णन है, जिसमें आदिके तेरहवें-चौदहवेंका एक प्रकरण है, अन्तके अठारहवें-उन्नीसवेंका एक प्रकरण है और बीचके पंद्रहवेसे सत्रहवेतक एक-एक करके तीन प्रकरण हैं—ऐसे कुल पाँच प्रकरणोंमें उनके लक्षणोंका कथन है। बीसवेंमें उपर्युक्त साधनोंको आदर्श मानकर चलनेवाले साधकोंकी प्रशंसा करते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# त्रयोदश अध्याय

## क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोग

बारहवें अध्यायमें अर्जुनके इस प्रश्नपर कि सगुण और निर्गुण इन दोनो प्रकारके उपासकोंमें कौन श्रेष्ठ है, सगुण-उपासनाका विवेचन तो उसी अध्यायमें कर दिया, किंतु अव्यक्त अक्षर निर्गुणको जानने और उसकी उपासना करनेका विशेष वर्णन नहीं हुआ; अतः उसका विस्तारसे वर्णन करनेके लिये व्यक्त और अव्यक्तका एवं क्षर और अक्षरका क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके नामसे विवेचन करते हुए तेरहवे अध्यायका आरम्भ किया गया है। इसीलिये इसका नाम 'क्षेत्रक्षेत्रज्ञविभागयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमे चौतीस श्लोक हैं। दो प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे अठारहवेंतक अठारह श्लोकोका है, जिसमे भक्तिसहित क्षेत्र, क्षेत्रज्ञ, ज्ञान और ज्ञेयका विषय है। और दूसरा, उन्नीसवेसे

चौंतीसवेंतक सोलह श्लोकोंका है; जिसमें ज्ञानसहित प्रकृति-पुरुषका विषय है।

पहले श्लोकमें क्षेत्र-क्षेत्रज्ञके लक्षणोंका वर्णन है, दूसरेमें क्षेत्रज्ञके साथ परमात्माकी एकता करते हुए ज्ञानका लक्षण बताया है। तीसरेमें क्षेत्रके विषयमें चार और क्षेत्रज्ञके विषयमें दो बातें सुननेकी आज्ञा है। चौथेमें ऋषि, वेद और ब्रह्मसूत्रोंका प्रमाण देकर पाँचवें-छठेमें क्षेत्रका और क्षेत्रके सात विकारोंका वर्णन किया है। सातवेंमें नौ और आठवेंसे दसवेंतक प्रत्येकमें तीन-तीन और ग्यारहवेंमें दो—इस प्रकार ज्ञानके बीस साधनोंका वर्णन किया है। बारहवेंमें ज्ञेयके स्वरूपका वर्णन करनेकी प्रतिज्ञा करके उसका वर्णन किया है। फिर तेरहवेंमें सगुण निराकारका, चौदहवेंमें सगुण-निर्गुणकी एकताका, पंद्रहवेंमें ज्ञेयतत्त्वकी व्यापकताका, सोलहवेंमें ब्रह्मा, विष्णु, महेशस्वरूपका, सत्रहवेंमें ज्योतिःस्वरूपका वर्णन करके अठारहवेंमें क्षेत्र, ज्ञान और ज्ञेयके जाननेका फलसहित उपसंहार किया है।

उन्नीसवेंमें प्रकृति-पुरुषको अनादि कहकर उसके उत्तरार्ध और बीसवेंके पूर्वार्धमें प्रकृतिके कर्तापनकी प्रधानताका तथा बीसवेंके उत्तरार्धसहित इक्कीसवेंमें प्रकृतिस्थ पुरुषके भोक्तापनका और उसको गुणोंके सङ्गसे नाना योनियोंकी प्राप्तिका वर्णन करते हुए बाईसवेंमें परम पुरुषका स्वरूप बताया है। तेईसवेंमें गुणोंके सहित प्रकृतिको और उपर्युक्त प्रकारसे पुरुषको जाननेकी महिमाका वर्णन है। चौबीसवेंमें इस ज्ञानकी प्राप्तिके लिये ध्यानयोग, सांख्य-

योग और कर्मयोग—ये तीन उपाय बताये हैं। पचीसवेंमें इन उपायोंको न जाननेवालोंके लिये केवल महात्माओंकी आज्ञाका पालन करनेसे भी परमात्माकी प्राप्ति बतलायी है। छब्बीसवेंमें क्षेत्र-क्षेत्रज्ञके संयोगसे समस्त चराचर प्राणियोंकी उत्पत्ति, सत्ताईसवेंमें क्षेत्रको नाशवान् और परमात्माको अविनाशी तथा समभावसे स्थित जाननेवालेकी प्रशंसा की है। अट्ठाईसवेंमें समदर्शनकी महिमा कहते हुए उन्तीसवें-तीसवेंमें आत्माका अकर्तृत्व और भूतोंके पृथक् भावको परमात्मामें स्थित और उसीसे सम्पूर्ण जगत्की उत्पत्ति जाननेका फल ब्रह्मप्राप्ति बताया है। इकतीसवेंसे तैंतीसवेंतक तीन श्लोकोंमें क्षेत्रज्ञके प्रभावका तथा आकाशकी भाँति आत्माकी निर्लेपताका और सूर्यकी भाँति अकर्तापनका वर्णन करके चौंतीसवेंमें क्षेत्र-क्षेत्रज्ञके विभागको भली प्रकार जाननेका फल परमात्माकी प्राप्ति बतलाते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

## चतुर्दश अध्याय

### गुणत्रयविभागयोग

तेरहवें अध्यायके इक्कीसवें श्लोकमें गुणोंके सङ्गको सत्-असत् योनिमें जन्म देनेका कारण बताया, वे गुण कितने हैं, उनके नाम क्या हैं, कैसे बाँधते हैं, कैसे जन्म देते हैं, पुरुष उन गुणोंसे कैसे अतीत हो सकता है और गुणातीतके क्या लक्षण होते हैं—इनका विवेचन करनेके लिये चौदहवें अध्यायका आरम्भ किया गया है और इन सबका विवेचन होनेके कारण इसका नाम 'गुणत्रयविभागयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें सत्ताईस श्लोक हैं। तीन प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे चौथेतक चार श्लोकोंका है, जिसमें ज्ञानकी महिमा और प्रकृति-पुरुषसे जगत्‌की उत्पत्तिका विषय है। दूसरा, पाँचवेंसे अठारहवेंतक चौदह श्लोकोका है, जिसमें सत्त्व, रज, तम—तीनो गुणोंका विषय है। और तीसरा, उन्नीसवेंसे सत्ताईसवेंतक नौ श्लोकोंका है, जिसमें भगवत्प्राप्तिका उपाय और गुणातीत पुरुषके लक्षण हैं।

पहले-दूसरे श्लोकोमें ज्ञानकी महिमा और तीसरे-चौथेमें प्रकृति-पुरुषसे संसारकी उत्पत्तिका वर्णन है।

पाँचवेंमें प्रकृतिजन्य सत्त्व, रज, तम—तीनो गुणोंको बन्धनकारक बतलाकर छठेसे आठवेंतक क्रमशः तीनो गुणोंके बाँधनेका अलग-अलग प्रकार बतलाया है। नवेंमें एक-एक गुणके अपने-अपने कार्यमें जोड़नेकी, दसवेंमें दो गुणोंको दबाकर क्रमशः प्रत्येक गुणके बढ़नेकी बात कही है। ग्यारहवेंसे तेरहवें-तक बढ़े हुए तीनों गुणोंके क्रमशः लक्षण और चौदहवें-पंद्रहवेंमें बढ़े हुए गुणोमें मरनेवालोंकी गुणानुरूप तीन गतियोका वर्णन है। सोलहवेंमें तीनो प्रकारके कर्मोंका फल, सत्रहवेंमें तीनों गुणोंसे उत्पन्न होनेवाली वृत्तियाँ और अठारहवेंमें गुणोमें स्थित पुरुषोंकी गुणानुसार अलग-अलग गतियाँ बतायी हैं।

उन्नीसवें-बीसवेंमे तीनो गुणोंको ही समस्त कर्मोंके कर्तृत्वमें हेतु समझकर गुणातीत द्रष्टाके ध्यानकी विधि और उसका फल—परमात्माकी प्राप्ति बतलाया है। इक्कीसवेंमें गुणातीत पुरुषके लक्षण, आचरण और गुणातीत होनेके उपायके सम्बन्धमें अर्जुनके

तीन प्रश्न हैं। बाईसवें-तेईसवेंमें गुणातीतके निष्क्रियतारूप लक्षणका और चौबीसवें-पचीसवेंमें समतापूर्वक आचरणका वर्णन है। छब्बीसवेंमें अव्यभिचारी भक्तियोगको गुणातीत होनेका उपाय बतलाकर सत्ताईसवेंमें भगवान्‌ने अपनेको ब्रह्म, अमृत, शाश्वत-धर्म और एकान्तसुखकी प्रतिष्ठा ( स्वरूप ) बताते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

## पञ्चदश अध्याय

### पुरुषोत्तमयोग

चौदहवें अध्यायके छब्बीसवें श्लोकमें अव्यभिचारिणी भक्तिको गुणातीत होनेका उपाय बतलाया गया। भजनीय—परमात्मा, और भक्त—जीवका स्वरूप, तथा व्यभिचार—संसारका त्याग, इन तीन विषयोंके विवेचनरूप गुह्यतम शास्त्रको कहनेके लिये पंद्रहवें अध्यायका आरम्भ किया गया है। इसमें क्षरसे अतीत और अक्षरसे भी उत्तम भजनीय परमात्मा पुरुषोत्तमका स्वरूप बतलाया जानेके कारण इस अध्यायका नाम 'पुरुषोत्तमयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें बीस श्लोक हैं। चार प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे छठेतक छः श्लोकोंका है जिसमें संसारवृक्षका कथन और भगवत्प्राप्तिका उपाय है। दूसरा, सातवेंसे ग्यारहवेंतक पाँच श्लोकोंका है जिसमें जीवात्माका विषय है। तीसरा, बारहवेंसे पंद्रहवें-तक चार श्लोकोंका है जिसमें प्रभावसहित परमेश्वरके स्वरूपका विषय है। और चौथा, सोलहवेंसे बीसवेंतक पाँच श्लोकोंका है

जिसमें क्षर, अक्षर, पुरुषोत्तमका विषय है। इन चार प्रकरणोंमें पहले प्रकरणके चौथे श्लोकमें प्रपत्तिका, दूसरे प्रकरणके दसवें-ग्यारहवेंमें आत्म-अनात्म-विवेकका, तीसरे प्रकरणके पंद्रहवेंमें वेदाध्ययनका और चौथे प्रकरणके उन्नीसवेंमें भजनका तथा अन्तिम बीसवें श्लोकमें इस अध्यायका तत्त्व जाननेका प्रतिपादन करके भगवत्प्राप्तिके पाँच उपाय बताये हैं।

पहले पाँच श्लोकोंमें संसारका वर्णन है, जिनमेंसे ढाईमें संसाररूप वृक्षका वर्णन और ढाईमें उसे काटकर भगवान्‌के शरण होनेकी विधि तथा भगवत्प्राप्त पुरुषोंके लक्षण हैं। छठेमें ईश्वरके परमधामका वर्णन है (इस श्लोकका बारहवें श्लोकके साथ सम्बन्ध है)।

सातवेंसे नवेंतक जीवात्माके स्वरूप, उसके गमनागमन और भोग भोगनेकी रीतिका तथा दसवें-ग्यारहवेंमें प्रत्येक अवस्थामें स्थित जीवात्माको साधारणतया मूर्खोंके द्वारा न जाननेकी और ज्ञानीजनोंके द्वारा जाननेकी बात कही है।

बारहवेंमें भगवान्‌के तेजरूपका, तेरहवेंमें ओजरूप और सोमरूपका, चौदहवेंमें जठराग्निरूपका वर्णन किया गया है। फिर पन्द्रहवेंमें भगवान्‌को अन्तर्यामीरूपसे सबके हृदयमें स्थित बताकर उन्हींसे स्मृति आदिका होना बताया गया है।

सोलहवेंमें क्षर और अक्षरका स्वरूप तथा सत्रहवेंमें पुरुषोत्तमका स्वरूप बताकर अठारहवेंमें भगवान्‌ने अपने-आपको पुरुषोत्तम बतलाया है। फिर उन्नीसवेंमें उसको जाननेवालेका महत्त्व बतलाकर

वीसवेंमें इस गुह्यतम शास्त्रको जाननेवालेकी कृतकृत्यताका वर्णन करते हुए अध्यायका उपसंहार किया है ।

# षोडश अध्याय

## दैवासुरसम्पद्विभागयोग

सातवें अध्यायके पंद्रहवें श्लोकमें और नवें अध्यायके ग्यारहवेंसे चौदहवेंतक दैवी प्रकृति और आसुरी प्रकृतिका संक्षेपमें वर्णन हुआ था, अतः उन दोनोंका विस्तृत विवेचन करनेके लिये सोलहवें अध्यायका आरम्भ किया गया है । इसीलिये इसका नाम 'दैवासुर-सम्पद्विभागयोग' रक्खा गया है ।

इस अध्यायमें चौबीस श्लोक हैं । तीन प्रकरण हैं । पहला प्रकरण पहलेसे पाँचवेंतक पाँच श्लोकोंका है जिसमें फलसहित दैवी और आसुरी सम्पदाका कथन है । दूसरा, छठेसे बीसवेंतक पंद्रह श्लोकोंका है जिसमें आसुरी सम्पदावालोंके लक्षण और उनकी अधोगतिका कथन है । और तीसरा, इक्कीसवेंसे चौबीसवेंतक चार श्लोकोंका है जिसमें काम-क्रोध-लोभरूप शास्त्रविपरीत आचरणोंको त्यागने और शास्त्रके अनुकूल आचरण करनेके लिये प्रेरणा है ।

पहले श्लोकमें नौ, दूसरेमें ग्यारह, तीसरेमें छः—इस प्रकार दैवी सम्पत्तिके छब्बीस लक्षणोंका, चौथेमें आसुरी सम्पत्तिके छः लक्षणोंका वर्णन करके पाँचवेंमें दोनोंका क्रमशः मुक्ति और बन्धनरूप सामान्य फल बतलाया है ।

छठेमें आसुरी सम्पत्तिका विस्तारसे वर्णन सुननेकी आज्ञाका, सातवें-आठवेंमें आसुर पुरुषोंके अज्ञानपूर्ण सिद्धान्तका, नवेंसे बारहवेंतक उस सिद्धान्तका आश्रय करनेवालोंके मोहजनित दुराचारका और तेरहवेंसे पंद्रहवेंतक उनके मनोरथोंका वर्णन है। सोलहवेंमें दुराचारका फल नरककी प्राप्ति बताया है। सत्रहवें-अठारहवेंमें उनके दुर्गुणोका और उन्नीसवें-बीसवेंमें दुर्गुणोंके फल-स्वरूप आसुरी योनि और नरककी प्राप्तिका वर्णन है।

इक्कीसवेंमें काम, क्रोध और लोभको नरकके द्वार बतलाकर बाईसवेंमें उनसे रहित होकर साधन करनेसे परमात्माकी प्राप्ति बतलायी है। तेईसवेंमें शास्त्रविधिको त्यागकर मनमाना आचरण करनेसे शुभ फलका अभाव बतलाकर चौबीसवेंमें शास्त्रके आज्ञानुसार कर्म करनेकी प्रेरणा करते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# सप्तदश अध्याय

## श्रद्धात्रयविभागयोग

सोलहवें अध्यायके तेईसवें श्लोकमें शास्त्रविधिको त्यागकर मनमाना आचरण करनेवालेको सुख, सिद्धि और परमगतिकी प्राप्तिका निषेध किया; इसपर शास्त्रविधिको त्यागकर श्रद्धासे पूजनेवालोंकी निष्ठाके विषयमें अर्जुनके प्रश्न करनेपर उसका उत्तर देते हुए सत्रहवाँ अध्याय कहा गया है। इसमें त्रिविध श्रद्धाका विभाग-

पूर्वक विवेचन होनेके कारण इस अध्यायका नाम 'श्रद्धात्रयविभाग-योग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें अट्ठाईस श्लोक हैं। तीन प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे छठेतक छः श्लोकोंका है जिसमें श्रद्धाका और शास्त्र-विपरीत घोर तप करनेवालोंका विषय है। दूसरा, सातवेंसे बाईसवें-तक सोलह श्लोकोंका है जिसमें आहार, यज्ञ, तप और दानके पृथक्-पृथक् भेद हैं। और तीसरा, तेईसवेंसे अट्ठाईसवेंतक छः श्लोकोंका है जिसमें 'ॐ तत्सत्'के प्रयोगकी और असत्की व्याख्या है।

पहले श्लोकमें अर्जुनका निष्ठाविषयक प्रश्न है। दूसरे-तीसरेमें अन्तःकरणके अनुरूप त्रिविध श्रद्धाका विवेचन करते हुए श्रद्धाके अनुरूप ही निष्ठा बतलायी है। चौथेमें श्रद्धेय वस्तुके अनुसार तीनों प्रकारके पूजकोंकी निष्ठाका निर्णय करके पाँचवें-छठेमें आसुरी स्वभाववालोंके घोर तपका वर्णन किया है।

सातवेंमें त्रिविध आहार, यज्ञ, तप, दानका भेद सुननेकी आज्ञा और आठवेंसे दसवेंतक सात्त्विक, राजस, तामस आहारका वर्णन करके निष्ठावान्की परीक्षा बतलायी है। उसके बाद ग्यारहवेंसे तेरहवेंतक त्रिविध यज्ञके लक्षण, चौदहवेंसे सत्रहवेंतक मन, वाणी, शरीरसे होनेवाले सात्त्विक तपका वर्णन, अठारहवें-उन्नीसवेंमें राजस, तामस तपके लक्षण और बीसवेंसे बाईसवेंतक त्रिविध दानके लक्षण बतलाये हैं। तेईसवेंमें यज्ञ, दान, तपका अङ्ग-वैगुण्य मिटानेके लिये भगवान्के नाम—'ॐ, तत्, सत्'की महिमा कहकर चौबीसवेंमें 'ॐ' की, पचीसवेंमें 'तत्' की, छब्बीसवें-सत्ताईसवेंमें 'सत्' की

व्याख्या की है। अट्ठाईसवेंमें श्रद्धारहित समस्त कर्मोंको असत् बताते हुए अध्यायका उपसंहार किया है।

# अष्टादश अध्याय

## मोक्षसंन्यासयोग

यहाँतक दो निष्ठाओंका वर्णन कई बार किया गया। उन दोनोंका स्वरूप पृथक्-पृथक् बतानेके लिये अर्जुनके प्रश्न करनेपर उसका उत्तर देते हुए अठारहवाँ अध्याय कहा गया है। इसमें सांख्ययोग और कर्मयोग—दोनोंका विवेचन करते हुए अन्तमें मोक्षरूप परमात्मामें सम्पूर्ण कर्मोंका संन्यास (समर्पण) करनेका वर्णन होनेके कारण इस अध्यायका नाम 'मोक्षसंन्यासयोग' रक्खा गया है।

इस अध्यायमें अठहत्तर श्लोक हैं। सात प्रकरण हैं। पहला प्रकरण पहलेसे बारहवेंतक बारह श्लोकोंका है जिसमें त्यागका विषय है। दूसरा, तेरहवेंसे अठारहवेंतक छः श्लोकोंका है जिसमें कर्मोंके होनेमें सांख्यसिद्धान्तका कथन है। तीसरा, उन्नीसवेंसे चालीसवेंतक बाईस श्लोकोंका है जिसमें तीनों गुणोंके अनुसार ज्ञान, कर्म, कर्ता, बुद्धि, धृति और सुखके पृथक्-पृथक् भेद हैं। चौथा, इकतालीसवेंसे अड़तालीसवेंतक आठ श्लोकोंका है जिसमें फलसहित वर्णधर्मका विषय है। पाँचवाँ, उनचासवेंसे पचपनवेंतक सात श्लोकोंका है जिसमें ज्ञाननिष्ठाका विषय है। छठा, छप्पनवेंसे छाछठवेंतक ग्यारह श्लोकोंका है जिसमें भक्तिप्रधान कर्मयोगका

विषय है और सातवाँ, सड़सठवेंसे अठहत्तरवेंतक बारह श्लोकोंका है जिसमें श्रीगीताजीका माहात्म्य है।

इस अध्यायके दो भाग कर लेने चाहिये। पहला भाग उन्‌चालीस श्लोकोंका है। उसमे तीन-तीन श्लोकोंका एक-एक प्रकरण है। इस प्रकार कुल तेरह प्रकरण हैं। उनमे पहलेसे तीसरे श्लोक तक संन्यास और त्यागके विषयमें अर्जुनके पूछनेपर भगवान्‌ने इस विषयमे दूसरोंके चार मतोंका वर्णन किया है। चौथेमें भगवान्‌ने त्यागके विषयमे अपना निश्चय सुननेकी आज्ञा देते हुए उसे तीन प्रकारका बतलाकर पाँचवें-छठेमें त्यागका विवेचन किया है। सातवेंसे नवेंतक तामस, राजस, सात्त्विक त्यागका क्रमशः वर्णन करके दसवेंसे बारहवेंतक त्यागीके लक्षण और उनके कर्मफलसे मुक्त रहनेकी बात कही है। यहाँतक त्यागका प्रकरण है।

तेरहवेंसे पंद्रहवेंतक संन्यासका प्रकरण आरम्भ करते हुए सांख्य-सिद्धान्तसे कर्मोंके होनेमें पाँच हेतुओंका—सोलहवेंसे अठारहवेंतक आत्माके अकर्तृत्वका, अकर्ता न समझनेवालेकी निन्दाका, समझनेवालेकी प्रशंसाका और कर्मप्रेरणा तथा कर्मसंग्रहका वर्णन किया है।

उन्नीसवें, उन्तीसवे और छत्तीसवें—इन तीनोंमें आगे कहे जानेवाले विषयको सुननेकी आज्ञा है, जिनमेंसे उन्नीसवेंमें ज्ञान, कर्म, कर्ता; उन्तीसवेंमें बुद्धि और धृति तथा छत्तीसवेंके पूर्वार्धमें सुखके तीनों गुणोंके अनुसार तीन-तीन भेद सुननेकी आज्ञा है। बीसवेंसे बाईसवेंतक सात्त्विक, राजस, तामस—त्रिविध ज्ञानके लक्षण, तेईसवेंसे

पचीसवेंतक त्रिविध कर्मके, छब्बीसवेंसे अट्ठाईसवेंतक त्रिविध कर्त्ताके, तीसवेंसे बत्तीसवेंतक त्रिविध बुद्धिके, तैंतीसवेंसे पैंतीसवेंतक त्रिविध धृतिके, छत्तीसवेंके उत्तरार्ध और सैंतीसवेंमें सात्त्विक, अड़तीसवेंमें राजस, उन्‌चालीसवेंमें तामस सुखके लक्षण बतलाये हैं। चालीसवेंमें त्रिलोकीके सम्पूर्ण पदार्थोंको त्रिगुणात्मक बताते हुए उन्नीसवेंसे उन्‌चालीसवेंतकके गुणोंके प्रकरणका उपसंहार किया है।

इकतालीसवेंमें वर्णधर्मका उपक्रम करके बयालीसवेंमें ब्राह्मणके नौ, तैंतालीसवेंमें क्षत्रियके सात, चौवालीसवेंमें वैश्यके तीन और शूद्रके एक स्वाभाविक कर्मका कथन है। पैंतालीसवेंमें वर्णधर्मके द्वारा सिद्धि प्राप्त करनेकी विधि सुननेकी आज्ञा और छियालीसवेंमें उनकी विधि बतलाते हुए सैंतालीसवें-अड़तालीसवेंमें वर्णधर्मके पालनकी प्रशंसा और उसके त्यागका निषेध करके स्वधर्मपालनपर जोर दिया है। उन्‌चासवेंमें सांख्ययोगसे नैष्कर्म्य-सिद्धिकी प्राप्ति बतलाकर पचासवेंमें सिद्धिप्राप्त पुरुषको ब्रह्मप्राप्तिका प्रकार समझनेके लिये आज्ञा की है। और इक्यावनवेंसे तिरपनवेंतक सांख्ययोगके साधनोंका वर्णन करके चौवनवें-पचपनवेंमें पराभक्ति-की प्राप्ति और उससे परमात्माकी प्राप्ति बतलायी है।

छप्पनवेंमें भगवान्‌के आश्रयसे सर्वकर्म करते हुए भी भगवत्प्राप्ति होनेकी बात बतलाकर सत्तावनवें-अट्ठावनवेंमें भगवान्‌का आश्रय लेकर कर्मयोग करनेके लिये आज्ञा और उसको न माननेमें

हानिका तथा उनसठवें-साठवेंमें प्रकृतिकी प्रबलताका निरूपण है। इकसठवेंमें ईश्वरको सबके हृदयमें स्थित और सबका प्रेरक बतलाकर बासठवेंमें उसकी शरण लेनेके लिये कहा है। और तिरसठवेंमे एक बार उपदेशका उपसंहार किया है। इसके बाद चौसठवेंमें अत्यन्त दयालुताके कारण पुन. गीताका सार सुननेकी आज्ञा करके पैसठवें-छाछठवेंमें साररूप अनन्य शरणागतिका वर्णन करते हुए गीता-शास्त्रका उपसंहार किया है।

सड़सठवेंमें गीताके अनधिकारीका, अड़सठवें-उनहत्तरवेंमें गीताका कथन करनेवाले प्रचारककी महिमाका, सत्तरवेंमें पढ़नेवालेकी महिमाका वर्णन करके इकहत्तरवेमे सुननेवालेको भी कल्याण-प्राप्तिकी बात कही है। बहत्तरवेंमें अर्जुनने एकाग्रचित्तसे गीता सुनी या नहीं और उसका अज्ञान नष्ट हुआ या नहीं—इस विषयमें भगवान्‌का प्रश्न है। तिहत्तरवेंमें अज्ञान नष्ट होनेकी और भगवान्‌की आज्ञाका पालन करनेकी अर्जुनकी स्वीकृति है। चौहत्तरवें-पचहत्तरवेंमे श्रीकृष्णार्जुनके संवादकी महिमा व्यक्त करते हुए छिहत्तरवें-सतहत्तरवेंमें उस संवाद और अद्भुत रूपको स्मरण करके सञ्जयके हर्षित होनेकी बात कही गयी है तथा अठहत्तरवेंमें सञ्जयने अपनी सम्मतिमें श्रीकृष्णार्जुनका प्रभाव बतलाते हुए धृतराष्ट्रके प्रश्नका उत्तर समाप्त किया है।

---

# गीताप्रतिपादित कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोगका स्वरूप

यद्यपि गीताके तीसरे अध्यायके तीसरे श्लोकमें ज्ञानयोग और कर्मयोग—निष्ठाएँ दो ही मानी गयी हैं; किंतु वह कथन कर्मयोगमें भक्तिको सम्मिलित मानकर ही है। तेरहवें अध्यायके चौबीसवें श्लोकमें स्पष्ट ही ध्यान ( भक्ति ) योग, ज्ञानयोग, कर्मयोग—ये तीन साधन बतलाये गये हैं। श्रीमद्भागवतमें भी भगवान्‌ने भक्त उद्धवके प्रति कहा है—

**योगास्त्रयो मया प्रोक्ता नृणां श्रेयोविधित्सया।**
**ज्ञानं कर्म च भक्तिश्च नोपायोऽन्योऽस्ति कुत्रचित्॥**

( ११। २०। ६ )

संक्षेपमें इन तीनोंका स्वरूप इस प्रकार समझना चाहिये—

## कर्मयोग

सिद्धि और असिद्धिमें सम रहते हुए फल और आसक्तिका त्याग करके शास्त्रविहित कर्तव्य कर्मोंको केवल कर्तव्य समझकर करना 'कर्मप्रधान कर्मयोग' है (देखिये गीता अ० २ श्लोक ४७से५३; अ० १८ श्लोक ४ से १२ आदि-आदि )। वही कर्तव्य-कर्म जब भगवदाज्ञासे और भगवत्प्रीत्यर्थ किया जाता है तब भक्ति-मिश्रित कर्मयोग कहलाता है।

## भक्तियोग

अपने-आपको और सब संसारको भगवान्‌का समझकर नाम, रूप, लीला, गुण, प्रभावसहित भगवान्‌के स्वरूपका चिन्तन करते हुए भगवन्नामका निरन्तर जप करते रहना, उनकी आज्ञाका पालन करना और उनके विधानमें प्रसन्न रहना 'भक्तियोग' है ( देखिये गीता अ० ३ श्लोक ३०; अ० १२ श्लोक ६-७; अ० ११ श्लोक ५५; अ० १८ श्लोक ५६ से ६६ आदि-आदि )।

## ज्ञानयोग

क्षेत्र-क्षेत्रज्ञ तथा प्रकृति-पुरुषके विवेकद्वारा प्राकृत पदार्थ, क्रिया आदिसे अपनेको सर्वथा असङ्ग समझना और इन्द्रियाँ ही इन्द्रियोंके विषयोंमें बरत रही हैं, सारी क्रियाएँ केवल प्रकृतिके द्वारा ही हो रही हैं, गुणोंके सिवा कोई कर्ता नहीं है—इस प्रकार समझकर अपने स्वरूपको गुणों, कर्मों और पदार्थोंसे सर्वथा निर्लिप्त अनुभव करना तथा परमात्माके साथ अभिन्नभावसे नित्य-निरन्तर स्थित रहना—'ज्ञानयोग' है ( देखिये गीता अ० ५ श्लोक ८-९, १३, १७ से २१, २४-२५; अ० १३ श्लोक २६ से ३४; अ० १८ श्लोक ४९ से ५५ आदि-आदि )।

( १ ) योग नाम है समताका। कर्तव्य-कर्म करते हुए अन्तः-करणको निर्विकार रखना कर्मयोगकी समता है। भगवच्चिन्तन करते हुए भगवान्‌के विधानमे संतुष्ट होकर निर्विकार रहना भक्तियोगकी समता है। आत्मस्वरूपके विचारपूर्वक एक सच्चिदानन्द परमात्माकी ही सत्ता समझते हुए निर्विकार रहना ज्ञानयोगकी समता है।

( २ ) कर्मयोगमें सिद्धि और असिद्धिमें समभाव होकर अन्तः-करणकी समता होती है। भक्तियोगमें सर्वत्र भगवद्बुद्धि होकर व्यवहारकी समता होती है। ज्ञानयोगमें एक परमात्मतत्त्वका ज्ञान होकर स्वरूपकी समता होती है।

( ३ ) कर्मयोगमे बुद्धिकी एकाग्रता है। भक्तियोगमें प्रेमपूर्वक मनकी एकाग्रता है। ज्ञानयोगमें विचारपूर्वक स्वरूपमें स्थिति है।

( ४ ) कर्मयोगमें मन, बुद्धि, अन्तःकरण, इन्द्रिय, शरीरको जगत्का समझा जाता है, अतः कर्मयोगीके कर्म होते हैं सेवाभावसे। भक्तियोगमें मन, बुद्धि, अन्तःकरण, इन्द्रिय, शरीरको भगवान्का समझा जाता है, अतः भक्तियोगीके कर्म होते हैं भगवान्की प्रसन्नताके लिये। ज्ञानयोगमें मन, बुद्धि, अन्तःकरण, इन्द्रिय, शरीरको मायामय, प्रकृतिका समझा जाता है; अतः ज्ञानयोगीके कर्म होते हैं निरहंकारतापूर्वक स्वभावसे।

( ५ ) कर्मयोगीके श्रद्धा-विश्वास होते हैं कर्तव्यकर्म और फलत्यागपर। भक्तियोगीके श्रद्धा-विश्वास होते हैं भगवान्पर। ज्ञानयोगीके श्रद्धा-विश्वास होते हैं अपने तात्त्विक स्वरूपपर।

( ६ ) कर्मयोगमें प्रवृत्ति होती है फलभोगसे उकतानेपर। भक्तियोगमें प्रवृत्ति होती है प्रभुविमुखताका दुःख होनेपर। ज्ञान-योगमें प्रवृत्ति होती है संसारमात्रको दुःखरूप देखनेपर।

( ७ ) प्रायः तीन प्रकारके मनुष्य होते हैं—क्रियाप्रधान, भावप्रधान, विचारप्रधान। क्रियाप्रधानवाले मनुष्य कर्मयोगके अधिकारी हैं। भावप्रधानवाले मनुष्य भक्तियोगके अधिकारी हैं। विचारप्रधानवाले मनुष्य ज्ञानयोगके अधिकारी हैं।

(८) कर्मयोगसे सिद्धि चाहनेवालेके लिये कर्तव्यकर्मकी प्रधानता है। भक्तियोगसे सिद्धि चाहनेवालेके लिये भगवान्‌में ममता और शरणागतिकी प्रधानता है। ज्ञानयोगसे सिद्धि चाहनेवालेके लिये निर्ममता और निरहंकारताकी प्रधानता है। अथवा यों कहें कि कर्मयोगमें स्थूलशरीरकी अर्थात् कर्मकी प्रधानता है। भक्तियोगमें सूक्ष्मशरीरकी अर्थात् भावकी प्रधानता है। ज्ञानयोगमें कारणशरीरकी अर्थात् स्थिरताकी प्रधानता है।

(९) कर्मयोगमें कर्मफलकी अनाश्रयता है। भक्तियोगमें भगवान्‌की आश्रयता है। ज्ञानयोगमें निराश्रयता है।

(१०) कर्मयोगमें स्वार्थका त्याग है। भक्तियोगमें ममताका त्याग है। ज्ञानयोगमें अहंकारका त्याग है।

(११) क्रियाका वेग शान्त करनेके लिये कर्मयोग है। संसारका आकर्षण हटाकर भगवान्‌में लगनेके लिये भक्तियोग है। सर्वथा आकर्षण हटाकर अपने स्वरूपमें लगनेके लिये ज्ञानयोग है।

(१२) कर्मयोगके साधनमें काम-क्रोधादि वेग शान्त होते हैं स्वार्थ और ममताके त्यागपूर्वक दूसरोंकी सेवामें तत्पर होनेसे। भक्तियोगके साधनमें काम-क्रोधादि वेग शान्त होते हैं सर्वत्र भगवद्भाव करनेसे और 'हे नाथ! हे नाथ!!' यों भगवान्‌को पुकारनेसे। ज्ञानयोगके साधनमें काम-क्रोधादि वेग शान्त होते हैं पूरा गहरा विचार करनेसे और सर्वत्र ब्रह्मभाव होनेसे।

(१३) कर्मयोगी अपनेको सब संसारका मानकर भयरहित होता है। भक्तियोगी अपनेको भगवान्‌का मानकर भयरहित होता

है। ज्ञानयोगी एक सच्चिदानन्द ब्रह्मके सिवा किसीकी सत्ता न मानकर भयरहित होता है।

(१४) कर्मयोगी जगत्‌की सेवा करता है। भक्तियोगी भगवान्‌की पूजा करता है। ज्ञानयोगी सब कुछ करता हुआ भी कुछ नहीं करता है।

(१५) सांसारिक दुःखों और विकारोंसे छुटकारा सभीको प्रिय होते हुए भी कर्मयोगीको स्वार्थत्यागपूर्वक दूसरोंकी सेवा विशेष प्रिय होती है। भक्तियोगीको भगवान् विशेष प्रिय होते हैं। ज्ञान-योगीको अपना स्वरूप विशेष प्रिय होता है।

(१६) कर्मयोगी सुख-दुःखकी प्राप्तिका कारण कर्मफलको मानता है। भक्तियोगी सुख-दुःखकी प्राप्तिको भगवान्‌का विधान मानता है। ज्ञानयोगी सुख-दुःखको मायामय (प्रतीतिमात्र) मानता है।

(१७) कर्मयोगसे शान्तिकी प्राप्ति होती है। भक्तियोगसे प्रेमकी प्राप्ति होती है। ज्ञानयोगसे बोधकी प्राप्ति होती है।

(१८) कर्मयोगसे कृतकृत्यता होती है। भक्तियोगसे प्राप्त-प्राप्तव्यता होती है। ज्ञानयोगसे ज्ञातज्ञातव्यता होती है।

गीताका उद्देश्य जीवको संसारसे छुड़ाकर परमात्माको प्राप्त करानेमें है। कर्मयोग, भक्तियोग, ज्ञानयोग किसीका आग्रह नहीं है। इसलिये किसी एकका आग्रह न करके तीनोंमेंसे किसी एकका भी आदरपूर्वक अनुष्ठान किया जाय तो उस एक साधनके करनेपर भी उसमें उपर्युक्त तीनों बातें आ जाती हैं; किंतु यदि किसी एकका आग्रह हो तो ये तीनों प्राप्त न होकर एक-एक ही प्राप्त होती हैं।



# गीतामें 'उवाच'

| अध्याय | धृतराष्ट्र | सञ्जय | अर्जुन | श्रीभगवान् |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ | ३ | २ | × |
| २ | × | २ | २ | ३ |
| ३ | × | × | २ | २ |
| ४ | × | × | १ | २ |
| ५ | × | × | १ | १ |
| ६ | × | × | २ | ३ |
| ७ | × | × | × | १ |
| ८ | × | × | १ | १ |
| ९ | × | × | × | १ |
| १० | × | × | १ | २ |
| ११ | × | ३ | ४ | ४ |
| १२ | × | × | १ | १ |
| १३ | × | × | × | १ |
| १४ | × | × | १ | २ |
| १५ | × | × | × | १ |
| १६ | × | × | × | १ |
| १७ | × | × | १ | १ |
| १८ | × | १ | २ | १ |
| | १ | ९ | २१ | २८ |

प्रथम अध्यायके तीसरे श्लोकसे ग्यारहवें श्लोकतक जो दुर्योधनके वचन हैं, उनके लिये किन्हीं टीकाकार सज्जनने लिखा है कि तीसरे श्लोकके पूर्व 'दुर्योधन उवाच' न देना प्रमाद है, किंतु श्रीवेदव्यासजीकी वाणीको प्रमादयुक्त कहना ठीक नहीं, क्योंकि यहाँ दुर्योधनके वचन 'सञ्जय उवाच' के ही अन्तर्गत हैं। इसी प्रकार प्रथम अध्यायके पचीसवें श्लोकमें भगवान्‌का जो 'उवाच पार्थ पश्यैतान् समवेतान् कुरूनिति' वचन है वह भी 'सञ्जय उवाच' के ही अन्तर्गत है। दूसरे अध्यायके नवें श्लोकमें 'न योत्स्ये' यह अर्जुनका वचन 'सञ्जय उवाच' के अन्तर्गत है। यह तो गीताकी शैली है। जैसे, तीसरे अध्यायके दसवेंसे बारहवेंतकके तीन श्लोकोंमें—

अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक्॥
देवान् भावयतानेन ते देवा भावयन्तु वः।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ॥
इष्टान् भोगान् हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञभाविताः।

इतने वचन प्रजापति ब्रह्माके हैं, किंतु वे श्रीभगवान्‌के वचनोंके ही अन्तर्गत हैं; इसीलिये वहाँ 'प्रजापतिरुवाच' नहीं दिया गया है। पंद्रहवें अध्यायके चौथे श्लोकमें 'तमेव चाद्यं पुरुषं प्रपद्ये यतः प्रवृत्तिः प्रसृता पुराणी' यह साधकका कथन श्रीभगवान्‌के वचनके अन्तर्गत है। तथा कहीं-कहीं श्लोकमें 'उवाच मधुसूदनः' ( २ । १ ), 'तमुवाच हृषीकेशः' ( २ । १० ) कह देनेपर भी 'श्रीभगवानुवाच' पुनः कहा गया है। यह भी गीताकी शैली है।

अठारहवें अध्यायके सत्तरवें श्लोकमें श्रीभगवान्‌ने कहा 'संवादमावयोः' और इसी अध्यायके चौहत्तरवें और छिहत्तरवें श्लोकोंमें सञ्जयके वचन है--'वासुदेवस्य पार्थस्य च महात्मनः संवादमिममश्रौषम्' 'संवादमिममद्भुतम् केशवार्जुनयोः' । सम्पूर्ण महाभारत श्रीवैशम्पायन और जनमेजयका संवाद है, उसमेंसे गीतामें सञ्जय और धृतराष्ट्रका संवाद है जिसमें सञ्जय श्रीकृष्ण और अर्जुनका संवाद सुना रहे हैं, न कि दुर्योधन आदिका । इस प्रकार गीतामें संवाद दो ही हैं—एक धृतराष्ट्र और सञ्जयका तथा दूसरा श्रीकृष्ण और अर्जुनका । प्रत्येक अध्यायके अन्तमें जो पुष्पिका है उसमें भी 'श्रीकृष्णार्जुनसंवादे' है । इसीलिये 'दुर्योधन उवाच' नहीं दिया गया है । सञ्जयने धृतराष्ट्रको इसे सुनाया है । अतः इसमें धृतराष्ट्र और सञ्जयके वचनोंको 'धृतराष्ट्र उवाच', 'सञ्जय उवाच' देकर पृथक् दिखाया गया है ।



# गीता-श्रवणके समय अर्जुनद्वारा किये गये अट्ठाईस प्रश्नोंके स्थल

| अध्याय | श्लोक | प्रश्न |
|---|---|---|
| २ | ५४ | ४ |
| ३ | १-२ | १ |
| ३ | ३६ | १ |
| ४ | ४ | १ |
| ५ | १ | १ |
| ६ | ३३-३४ | १ |
| ६ | ३७-३८-३९ | २ |
| ८ | १ | ५ |
| ८ | २ | २ |
| १० | १७ | २ |
| ११ | ३१ | २ |
| १२ | १ | १ |
| १४ | २१ | ३ |
| १७ | १ | १ |
| १८ | १ | १ |
| | | कुल २८ प्रश्न |

# गीताभ्यासकी विधि

## क—कण्ठस्थ याद् करनेके लिये—

( १ ) नित्य अठारह, नौ या छः अध्यायोका नियमसे पाठ करें ।

( २ ) छोटे बच्चे श्लोककी वार-वार आवृत्ति करके रटें ।

( ३ ) बडी अवस्थावाले व्यक्ति श्लोकोंके पदच्छेद, अर्थ और भावको पहले ध्यानमे लाकर फिर श्लोकोंकी आवृत्ति करें ।

( ४ ) पाठ करनेमे श्लोकोंका वाणीद्वारा उच्च स्वरसे स्पष्ट उच्चारण करें ।

( ५ ) जितने अध्याय कण्ठस्थ हो जायँ, उनका कण्ठस्थ यानी पुस्तक देखे बिना पाठ करें ।

## ख—श्लोक-संख्या याद् करनेके लिये—

( ६ ) जो अध्याय कण्ठस्थ हो जाय, उसका पुस्तक देखे बिना उल्टा पाठ करें अर्थात् बारहवें अध्यायका पाठ करना है तो पहले बीसवॉ श्लोक, फिर उन्नीसवॉं, फिर अठारहवॉ—इस प्रकार पहले श्लोकतक पाठ करें ।

( ७ ) जो अध्याय कण्ठस्थ हो, उसका पुस्तक देखे बिना संख्याके सहित केवल प्रतीकमात्रका आनुपूर्वी पाठ करे अर्थात् बारहवें अध्यायका पाठ इस प्रकार करे कि पहला श्लोक—एव सततयुक्ता: दूसरा—मय्यावेश्य, तीसरा—ये त्वक्षरम्—इत्यादि ।

(८) जो अध्याय कण्ठस्थ हो, उसका पुस्तकपर इस प्रकार पाठ करें—पहला श्लोक यह है, पाँचवाँ यह है, दसवाँ यह है—इस प्रकार पाँच-पाँचके अन्तरसे अध्यायका पूरा पाठ कर जायँ। उसके बाद पुस्तक देखे बिना कण्ठस्थ क्रमशः पाठ करते हुए पहला श्लोक यह है, दूसरा यह है, तीसरा यह है—इस प्रकार बोलते हुए पाठ करें। इससे पाँच-पाँचके अन्तरसे पाठ किये जानेमें कोई भूल रही होगी तो वह इस बारके आनुपूर्वी पाठ करनेपर पाँचवीं, दसवीं संख्यावाले श्लोकके पाठपर पकड़ी जा सकती है।

(९) सम्पूर्ण गीता याद कर लेनेपर प्रत्येक अध्यायके पहले-पहले श्लोकोंका उच्चारण करते हुए अठारहो अध्यायोंके पहले श्लोकोका पाठ कर लें; फिर दूसरे श्लोकोका, फिर तीसरेका—इस प्रकार प्रत्येक बारमें अठारह-अठारह श्लोकोंका पाठ करते हुए सम्पूर्ण गीताका पाठ करें।

(१०) गीताके प्रधान विषयको याद कर लें। उसमें प्रत्येक प्रधान विषयके साथ दो श्लोकोंकी संख्या याद हो जायगी। जैसे बारहवें अध्यायमें 'पहलेसे बारहवेंतक साकार और निराकारके उपासकोंकी उत्तमताका निर्णय और भगवत्प्राप्तिके उपायका विषय' है। इसको याद करनेसे पहले और बारहवें श्लोककी संख्या याद हो जायगी; उसके बाद यह देखे कि निर्णय किस-किसमें है, भगवत्प्राप्तिके उपाय किस-किसमें हैं। इस

प्रकार अवान्तर विषयोंके आधारपर बारहो श्लोकोंकी संख्या याद कर लें। यह अर्थ और विषयसहित श्लोक-संख्या याद करनेका अच्छा प्रकार है।

( ११ ) इसी पुस्तकमें पूर्वमें दिये हुए 'गीताके सक्षिप्त विषय' पर उल्टा पाठ करें अर्थात् बारहवें अध्यायका पाठ करते समय अन्तिम बीसवें श्लोकका संक्षिप्त विषय देखते हुए कण्ठस्थ बीसवाँ श्लोक उच्चारण करें और श्लोकके अर्थको संक्षिप्त विषयसे मनसे मिलावें; इस प्रकार पूरे अध्यायका पाठ करें। पूरी गीता याद हो जानेपर यदि पाँच बार भी इस प्रकार 'संक्षिप्त' विषयपर मूल गीताके श्लोक देखे बिना ही 'यत्र योगेश्वरः' से 'धर्मक्षेत्रे' तक अर्थका मिलान करते हुए उल्टा पाठ कर लें तो इससे सम्पूर्ण गीताके भाव, अर्थ, विषय और श्लोक-संख्याका अच्छा मनन हो सकता है।

( १२ ) दो या अधिक गीताभ्यासी व्यक्ति मिलकर आपसमें पूछ-ताछ करते हुए संख्या, अर्थ और भावोंका मनन करें।

( १३ ) आगे दी हुई गीताकी श्लोक-संख्याकी 'तालिका'के आधारपर कण्ठस्थ पाठ करें।

**ग—अर्थ और भावोंके मननके लिये—**

( १४ ) पाठ करते समय पहले श्लोकके अर्थका पाठ करके फिर उसी मूल श्लोकका पाठ शब्दार्थपर ध्यान देते हुए करें।

( १५ ) गीताप्रेससे प्रकाशित 'गीता-तत्त्वविवेचनी'के आधारपर अर्थ और भावोंका मनन करें। यथा—

(१) प्रत्येक अध्यायके नामका कारणसहित मनन करें।

(२) अध्यायोंके सम्बन्धका मनन करे।

(३) प्रत्येक श्लोकसे दूसरे श्लोकके सम्बन्धका मनन करें।

(४) श्लोकके किस-किस पदपर प्रश्न हैं ? श्लोकमें कितने प्रश्न हैं ? और उनके उत्तरका क्या भाव है ? इन बातोंका मनन करे।

(१६) सम्पूर्ण गीताके मुख्य-मुख्य विषयोंका मनन करें। जैसे—निष्काम कर्म, सकाम कर्मके श्लोक कौन-कौन हैं ? देवोपासना, भगवदुपासनाका कहाँ-कहाँ वर्णन है ? साधनके उपाय कहाँ हैं ? सिद्धके लक्षण किन श्लोकोंमें हैं ? जीवोंकी गति और गुणोंकी पहचान कहाँ बतलायी गयी है—इत्यादि।

## घ—गीताका सर्वतोमुखी मनन करनेके लिये—

(१७) गीतापर पूर्वापरकी संगति बतलाते हुए श्रद्धालु श्रोताओंमें प्रवचन करें।

## ङ—गीतामय जीवन बनानेके लिये—

(१८) गीताके सिद्धान्तोंको आचरणमें लाते हुए अठारहवें अध्यायके अड़सठवें-उनहत्तरवें श्लोकोंके अनुसार गीतागायकका अत्यन्त प्रेमी बन जानेका प्रयत्न करें!

# गीता कण्ठस्थ रहनेके लिये तालिका

| अध्याय | श्लोक-संख्या | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ९ | १ | १४ | ११ | १६ | १३ |
| | ८ | ५ | ३ | ७ | १९ | १२ |
| | १७ | ६ | २ | १० | ४ | १५ |
| १२, १५ | — | — | — | — | १८ | २० |
| १६ | — | — | २३ | २२ | २१ | २४ |
| १४ | — | — | — | २६ | २५ | २७ |
| ८, १७ | — | — | — | — | — | २८ |
| ५ | — | — | — | — | — | २९ |
| ७ | — | — | — | — | — | ३० |
| ९, १३ | — | — | ३१ | ३३ | ३२ | ३४ |
| | ३८ | ३५ | ३९ | ३६ | ४० | ३७ |
| ४, १० | — | — | — | — | ४१ | ४२ |
| ३ | — | — | — | — | — | ४३ |
| १, ६ | — | — | ४४ | ४६ | ४५ | ४७ |
| | ५१ | ४८ | ५४ | ५२ | ५० | ५३ |
| ११ | — | — | — | — | ४९ | ५५ |
| | ६० | ५६ | ६३ | ६८ | ७१ | ५७ |
| | ६७ | ६२ | ५८ | ७० | ६६ | ५९ |
| २ | — | ६५ | ६९ | ६१ | ६४ | ७२ |
| १८ | ७६ | ७३ | ७७ | ७५ | ७४ | ७८ |

सम्पूर्ण गीता कण्ठस्थ हो जानेपर गीताके श्लोक-संख्या-सहित सदा ठीक याद रहें—इसके लिये उपर्युक्त तालिकापर अभ्यास करना चाहिये। इसमें १ से लेकर ७८ तकके अङ्क

दिये गये हैं। बायीं ओर अध्याय हैं। तालिकामें जो-जो अध्याय जहाँ लिखे गये हैं, दायीं ओर वहाँतक उनके श्लोकोंकी संख्या पूरी हो जाती है। श्लोक-संख्याके अङ्कोंको बिना क्रमसे रखा गया है। आप स्वयं प्रश्न करें—गीताके बारहवें अध्यायका ९वाँ श्लोक कौन-सा है? फिर उस श्लोकको स्मरण करें, स्मरण न आये तो पुस्तक देख लें और इस तरह ध्यानमें ले आयें कि वह दूसरे दिन भूलने न पाये। पुनः उसी अध्यायके १, १४, ११, १६, १२, ८, ५, ३ आदि संख्यावाले श्लोकोंको स्मरण करें।

ऊपर तालिकामें दिये हुए क्रमसे २०वीं संख्यातकके श्लोकोको कण्ठस्थ स्मरण करनेपर गीताका बारहवें अध्यायका पाठ पूरा हो जायगा; क्योंकि इस अध्यायमें २० ही श्लोक हैं। पुनः इसी क्रमसे पंद्रहवें अध्यायके श्लोकोको २०वीं संख्यातक कण्ठस्थ स्मरण करनेपर १५वें अध्यायका भी पाठ पूरा हो जायगा; इस अध्यायमें भी २० ही श्लोक हैं। पुनः इसी क्रमसे सोलहवें अध्यायके श्लोकोको २४ वीं संख्यातक कण्ठस्थ स्मरण कर लेनेपर १६ वें अध्यायका पाठ पूरा हो जायगा; क्योंकि इसमें २४ ही श्लोक हैं। इसी क्रमसे इन्हीं अङ्कोंके श्लोकोंको कण्ठस्थ स्मरण करते हुए २७वीं संख्यातक पहुँचनेपर चौदहवें अध्यायका, २८वीं संख्यातक पहुँचनेपर आठवें और सत्रहवें अध्यायोका, २९वीं संख्यातक पहुँचनेपर पाँचवें अध्यायका,

३०वीं संख्यातक पहुँचनेपर सातवें अध्यायका, ३४वीं संख्यातक पहुँचनेपर नवें और तेरहवें अध्यायोका, ४२वीं संख्यातक पहुँचनेपर चौथे और दसवें अध्यायोका, ४३वीं संख्यातक पहुँचनेपर तीसरे अध्यायका, ४७वीं संख्यातक पहुँचनेपर पहले और छठे अध्यायोका, ५५वीं संख्यातक पहुँचनेपर ग्यारहवें अध्यायका, ७२वीं संख्यातक पहुँचनेपर दूसरे अध्यायका एवं ७८वीं संख्यातक पहुँचनेपर अठारहवें अध्यायका पाठ पूरा हो जायगा। कुछ दिनोतक इस क्रमसे अभ्यास करनेपर सम्पूर्ण गीता श्लोक-संख्यासहित कण्ठस्थ हो सकती है और फिर उसमें भूल होना सम्भव नहीं।



# गीतामें श्रीभगवान्‌के चालीस सम्बोधनात्मक नाम और उनके अर्थ

[ श्रीमद्भगवद्गीतामें कुल २४९ सम्बोधनात्मक पद हैं, जिनमें भगवान् श्रीकृष्णके लिये ७६, अर्जुनके लिये १६२, सञ्जयके लिये १, धृतराष्ट्रके लिये ८ और द्रोणाचार्यके लिये २ हैं। ]

१ अच्युत=अपने स्वरूपसे अस्खलित अर्थात् अपनी महिमामें नित्य स्थित। १। २१; ११। ४२; १८। ७३ ) =३

२ अनन्त=सीमारहित। ( ११। ३७ ) =१

३ अनन्तरूप=अनन्त रूपवाले। ( ११। ३८ ) =१

४ अनन्तवीर्य=अनन्त सामर्थ्यवाले। ( ११। ४० ) =१

५ अप्रतिमप्रभाव=अतुलनीय प्रभाववाले। ( ११। ४३ ) =१

६ अरिसूदन=शत्रुओंका संहार करनेवाले। ( २। ४ ) =१

७ कमलपत्राक्ष=कमलपत्रके सदृश नेत्रोंवाले। ( ११। २ ) =१

८ कृष्ण-श्रीकृष्ण (श्यामसुन्दर)। १ (२८, ३२, ४१; ५। १; ६। ३४, ३७, ३९; ११। ४१, १७। १ ) =९

९ केशव=क=ब्रह्मा, अ=विष्णु, ईश=शंकर—ये तीनों जिनके व=वपु अर्थात् स्वरूप हैं, वे केशव हैं। ( १। ३१; २। ५४; ३। १०; १०। १४ ) =४

१० केशिनिषूदन=केशि नामक दैत्यको मारनेवाले । ( १८ । १ ) =१

११ गोविन्द=वेदवाणीके द्वारा जिनके स्वरूपकी प्राप्ति हो, वे 'गोविन्द' हैं । ( १ । ३२ ) =१

१२ जगत्पते=समस्त संसारके स्वामी । ( १० । १५ ) =१

१३ जगन्निवास=सम्पूर्ण जगत्के आश्रय । ( ११ । २५, ३७, ४५ )=३

१४ जनार्दन=अपने मनोवाञ्छित फलोंकी सिद्धिके लिये सब लोग जिनसे याचना करते हैं, वे 'जनार्दन' हैं । ( १ । ३६, ३९, ४४; ३ । १; १० । १८; ११ । ५१ ) =६

१५ देव=प्रकाशमान विभु । ( ११ । १५, ४४ ) =२

१६ देवदेव=देवताओंके भी स्वामी । ( १० । १५ ) =१

१७ देववर=देवताओंमें सर्वश्रेष्ठ । ( ११ । ३१ ) =१

१८ देवेश=देवताओंके प्रभु । ( ११ । २५, ३७, ४५ ) =३

१९ परमेश्वर=सर्वोपरि सर्वैश्वर्यवान् स्वामी । ( ११ । ३ ) =१

२० पुरुषोत्तम=समस्त पुरुषोंमें श्रेष्ठ । ( ८ । १; १० । १५; ११ । ३ ) =३

२१ प्रभो=सर्वसमर्थ । ( ११ । ४; १४ । २१ ) =२

२२ भगवन्=सम्पूर्ण ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान, वैराग्यरूप छः दिव्य लक्षणोंसे सर्वदा सम्पन्न । ( १० । १४, १७ )=२

२३ भूतभावन=सम्पूर्ण प्राणियोंको उत्पन्न करनेवाले । ( १० ।१५ )=१

२४ भूतेश=समस्त प्राणियोंके स्वामी । ( १० । १५ ) =१

२५ मधुसूदन=मधु नामक दैत्यको मारनेवाले । ( १ । ३५; २ । ४; ६ । ३३; ८ । २ ) =४

२६ महात्मन्=महान् आत्मा है जिनकी, वे 'महात्मा' हैं । ( ११ । २०; ३७ ) =२

२७ महाबाहो=विशाल भुजाओंवाले । (६।३८; ११।२३; १८ । १)=३

२८ माधव=मा=लक्ष्मी, धव=पति, अर्थात् लक्ष्मी-पति। ( १ । ३७ )=१
२९ यादव=यदुवंशमें अवतार लेनेवाले। ( ११ । ४१ ) =१
३० योगिन्=स्वाभाविक ही सम्पूर्ण योगोंसे सदा सम्पन्न।
( १० । १७ ) =१
३१ योगेश्वर=सब प्रकारके योगोंके स्वामी। ( ११ । ४ ) =१
३२ वार्ष्णेय=वृष्णिवंशमें अवतार लेनेवाले। ( १ । ४१; ३ । ३६ )=२
३३ विश्वमूर्ते-विश्व जिनकी मूर्ति है, ऐसे विराट्-स्वरूप। (११।४६)=१
३४ विश्वरूप=सम्पूर्ण संसार जिनका रूप है ऐसे विराट्-स्वरूप।
( ११ । १६ ) =१
३५ विश्वेश्वर=समस्त संसारके स्वामी। ( ११ । १६ ) =१
३६ विष्णो=सर्वव्यापक। ( ११ । २४; ३० ) =२
३७ सखे=मित्र। ( ११ । ४१ ) =१
३८ सर्व=सर्वरूप। ( ११ । ४० ) =१
३९ सहस्रबाहो=हजारों भुजाओंवाले। ( ११ । ४६ ) =१
४० हृषीकेश=हृषीक=इन्द्रियाँ, ईश=स्वामी, अर्थात् इन्द्रियोंके स्वामी अन्तर्यामी प्रभु। ( ११ । ३६; १८ । १ ) =२

७६



## गीतामें अर्जुनके बाईस सम्बोधनात्मक नाम और उनके अर्थ

१ अनघ=निष्पाप। ( ३ । ३; १४ । ६; १५ । २० ) =३

२ अर्जुन—शुद्ध अन्तःकरणयुक्त। ( २ । २, ४५; ३ । ७; ४ । ५, ९, ३७; ६ । १७, ३२, ४६; ७ । १६, २६; ८ । १६, २७; ९ । १९; १० । ३२, ३९, ४२; ११ । ४७, ५४; १८ । ९, ३४, ६१ ) =२२

३ कुरुनन्दन=कुरुकुलको आनन्द देनेवाला। ( २ । ४१; ६ । ४३; १४ । १३ ) =३

४ कुरुप्रवीर=कुरुवंशमे अतिश्रेष्ठ वीर। ( ११ । ४८ ) =१

५ कुरुश्रेष्ठ=कुरुकुलमें श्रेष्ठ। ( १० । १९ ) =१

६ कुरुसत्तम=कुरुकुलमें उत्पन्न उत्तम पुरुष। ( ४ । ३१ ) =१

७ कौन्तेय=कुन्तीका पुत्र। ( २ । १४, ३७, ६०; ३ । ९, ३९; ५ । २२; ६ । ३५; ७ । ८; ८ । ६, १६; ९ । ७, १०, २३, २७, ३१; १३ । १, ३१; १४ । ४, ७; १६ । २०, २२; १८ । ४८, ५०, ६० ) =२४

८ गुडाकेश=निद्राका स्वामी, निद्राजयी या घुँघराले केशोंवाला। ( १० । २०; ११ । ७ ) =२

९ तात=प्रिय। ( ६ । ४० ) =१

१० देहभृतां वर=देहधारियोंमें श्रेष्ठ। ( ८ । ४ ) =१

११ धनञ्जय=राजाओंके धनको जीतनेवाला ( २ । ४८, ४९; ४ । ४१; ७ । ७; ९ । ९; १२ । ९; १८ । २९, ७२ ) =८

१२ परंतप=शत्रुको तपानेवाला। ( २ । ३; ४ । २, ५, ३३; ७ । २७, ९, ३; १० । ४०; ११ । ५४; १८ । ४१ ) =९

१३ पाण्डव=पाण्डुका पुत्र। (४ । ३५; ६ । २; ११ । ५५;
१४ । २२; १६ । ५ ) =५

१४ पार्थ=पृथा यानी कुन्तीका पुत्र। ( १ । २५; २ । ३, २१,
३२, ३९, ४२, ५५, ७२; ३ । १६, २२, २३;
४ । ११, ३३; ६ । ४०; ७ । १, १०; ८ । ८, १४,
१९, २२, २७; ९ । १३, ३२; १० । २४; ११ । ५;
१२ । ७; १६ । ४, ६; १७ । २६, २८; १८ । ६, ३०,
३१, ३२, ३३, ३४, ३५, ७२ ) =३८

१५ पुरुषर्षभ=पुरुषोंमें श्रेष्ठ। ( २ । १५ ) =१

१६ पुरुषव्याघ्र=पुरुषोंमें सिंहके समान तेजस्वी वीर। ( १८ । ४ ) =१

१७ भरतर्षभ=भरतकुलमे श्रेष्ठ । ( ३ । ४१; ७ । ११, १६;
८ । २३; १३ । २६; १४ । १२; १८ । ३६ ) =७

१८ भरतश्रेष्ठ=भरतवंशमें श्रेष्ठ। ( १७ । १२ ) =१

१९ भरतसत्तम=भरतवंशमे अति उत्तम पुरुष। ( १८ । ४ ) =१

२० भारत=भरतवंशमें उत्पन्न। ( २ । १४, १८, २८, ३०;
३ । २५; ४ । ७, ४२; ७ । २७; ११ । ६; १३ । २,
३३; १४ । ३, ८, ९, १०; १५ । १९, २०;
१६ । ३; १७ । ३; १८ । ६२ ) =२०

२१ महाबाहो=बड़ी भुजाओंवाला। ( २ । २६, ६८; ३ । २८,
४३; ५ । ३, ६; ६ । ३५; ७ । ५; १० । १;
१४ । ५; १८ । १३ ) =११

२२ सव्यसाचिन्=बायें हाथसे बाण चलानेमें निपुण।(११। ३३) =१

१६२

## गीतामें सञ्जय, धृतराष्ट्र और द्रोणाचार्यके लिये प्रयुक्त सम्बोधन

### सञ्जयके लिये सम्बोधन—

१ सञ्जय ( १ । १ ) =१

### धृतराष्ट्रके लिये सम्बोधन—

१ परंतप ( २ । ९ ) =१
२ पृथिवीपते ( १ । १८ ) =१
३ भारत ( १ । २४; २ । १० ) =२
४ महीपते ( १ । २१ ) =१
५ राजन् ( ११ । ९; १८ । ७६, ७७ ) =३

८

### द्रोणाचार्यके लिये सम्बोधन—

१ आचार्य ( १ । ३ ) =१
२ द्विजोत्तम ( १ । ७ ) =१

२

## गीता-पाठके लिये विश्रामस्थल

### पाक्षिक पाठ

प्रतिदिन एक अध्यायका पाठ करें। उसमें प्रतिपदासे एकादशीतक एक-एक अध्यायका, द्वादशीको बारहवें और तेरहवें अध्यायका, त्रयोदशीको चौदहवें और पंद्रहवें अध्यायका, चतुर्दशीको सोलहवें और सत्रहवें अध्यायका तथा अमावस्या और पूर्णिमाको अठारहवें अध्यायका पाठ करें। किसी पक्षमें तिथि-क्षय हो तो सातवें और आठवें अध्यायका एक साथ पाठ कर लें। इसी प्रकार किसी पक्षमें तिथि-वृद्धि हो तो सोलहवें और सत्रहवें—इन दोनों अध्यायोंका अलग-अलग दो दिनमें पाठ कर लें।

### चौदह दिनमें पूरा पाठ

( प्रतिदिन ५० श्लोक )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पहले | दिन | दूसरे | अध्यायके | तीसरे | श्लोकतक |
| दूसरे | ,, | ,, | ,, | तिरपनवें | ,, |
| तीसरे | ,, | तीसरे | ,, | इकतीसवें | ,, |
| चौथे | ,, | चौथे | ,, | अड़तीसवें | ,, |
| पाँचवें | ,, | छठे | ,, | सत्रहवें | ,, |
| छठे | ,, | सातवें | ,, | बीसवें | ,, |
| सातवें | ,, | नवें | ,, | बारहवें | ,, |
| आठवें | ,, | दसवें | ,, | अट्ठाईसवें | ,, |
| नवें | ,, | ग्यारहवें | ,, | छत्तीसवें | ,, |
| दसवें | ,, | तेरहवें | ,, | ग्यारहवें | ,, |
| ग्यारहवें | ,, | चौदहवें | ,, | सत्ताईसवें | ,, |
| बारहवें | ,, | सत्रहवें | ,, | छठे | ,, |
| तेरहवें | ,, | अठारहवें | ,, | अट्ठाईसवें | ,, |
| चौदहवें | ,, | अठारहवें | ,, | अठहत्तरवें | ,, |

## सात दिनमें पूरा पाठ

( प्रतिदिन १०० श्लोक )

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पहले | दिन | दूसरे | अध्यायके | तिरपनवें | श्लोकतक |
| दूसरे | ” | चौथे | ” | अड़तीसवें | ” |
| तीसरे | ” | सातवें | ” | बीसवें | ” |
| चौथे | ” | दसवें | ” | अट्ठाईसवें | ” |
| पाँचवें | ” | तेरहवें | ” | ग्यारहवें | ” |
| छठे | ” | सत्रहवें | ” | छठे | ” |
| सातवें | ” | अठारहवें | ” | अठहत्तरवें | ” |

## तीन दिनमें पूरा पाठ

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पहले | दिन | पाँचवें | अध्यायतक | ( २३३ ) | श्लोक |
| दूसरे | ” | ग्यारहवें | ” | ( २३६ ) | ” |
| तीसरे | ” | अठारहवें | ” | ( २३१ ) | ” |



## गीतामें प्रसङ्गानुसार बार-बार आये हुए श्लोकांश

१ अस्मि तेजस्तेजस्विनामहम् ( ७ । १०; १० । ३६ ) =२
२ अहङ्कारं बलं दर्पं कामं क्रोधम् ( १६ । १८; १८ । ५३ ) =२
३ सर्वशः, इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥
( २ । ५८, ६८ ) =२
४ कर्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम् ( ४ । २१; १८ । ४७ ) =२
५ कर्माणि निबध्नन्ति धनंजय ( ४ । ४१; ९ । ९ ) =२
६ कुलक्षयकृतं दोषम् ( १ । ३८, ३९ ) =२
७ तत्तामससमुदाहृतम् ( १७ । १९, २२ । १८ । २२, ३९ ) =४
८ ततो याति परां गतिम् ( ६ । ४५; १३ । २८; १६ । २२ ) =३
९ तथा मानापमानयोः ( ६ । ७; १२ । १८ ) =२
१० तस्मात्सर्वेषु कालेषु ( ८ । ७, २७ ) =२
११ तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ( २ । ५७, ६१ ) =२
१२ त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ( ११ । १८, ३८ ) =२
१३ दिव्या ह्यात्मविभूतयः ( १० । १६, १९ ) =२
१४ न त्वं शोचितुमर्हसि ( २ । २७, ३० ) =२
१५ न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ( ८ । २१; १५ । ६ ) =२
१६ न शोचति न काङ्क्षति ( १२ । १७; १८ । ५४ ) =२
१७ नित्ययुक्ता उपासते ( ९ । १४; १२ । २ ) =२
१८ निर्ममो निरहङ्कारः ( २ । ७१; १२ । १३ ) =२
१९ परं भावमजानन्तो मम ( ७ । २४; ९ । ११ ) =२
२० पश्य मे योगमैश्वरम् ( ९ । ५; ११ । ८ ) =२
२१ प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च ( १६ । ७; १८ । ३० ) =२
२२ प्रसीद देवेश जगन्निवास ( ११ । २५, ४५ ) =२
२३ ब्रह्मभूयाय कल्पते ( १४ । २६; १८ । ५३ ) =२

२४ मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि .................. ॥( ९।३४; १८।६५)=२
२५ मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥ (३।२३;४।११) =२
२६ मय्यर्पितमनोबुद्धिः (८।७;१२।१४) =२
२७ यजन्ते श्रद्धयान्विताः ( ९ । २३; १७ । १ ) =२
२८ यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ( ४ । १६; ९ । १ ) =२
२९ यज्ञदानतपःकर्म न त्याज्यम् ( १८ । ३, ५ ) =२
३० युक्त आसीत मत्परः( २ । ६१; ६ । १४ ) =२
३१ युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी ( ६ । १५, २८ ) =२
३२ येन सर्वमिदं ततम् ( २ । १७; ८ । २२; १८ । ४६) =३
३३ यो मद्भक्तः स मे प्रियः (१२ । १४, १६ ) =२
३४ यः पश्यति स पश्यति ( ५ । ५; १३ । २७ ) =२
३५ व्यवसायात्मिका बुद्धिः ( २ । ४१, ४४ ) =२
३६ समलोष्टाश्मकाञ्चनः( ६ । ८; १४ । २४) =२
३७ सर्वकर्मफलत्यागम् ( १२ । ११; १८ । २ ) =२
३८ सर्वथा वर्तमानोऽपि ( ६ । ३१; १३ । २३ ) =२
३९ सर्वभावेन भारत ( १५ । १९; १८ । ६२ ) =२
४० सर्वभूतहिते रताः ( ५ । २५; १२ । ४ ) =२
४१ सर्वारम्भपरित्यागी ( १२ । १६; १४ २५ ) =१
४२ सेनयोरुभयोर्मध्ये ( १।२१, २४; २ । १० ) =३
४३ शीतोष्णसुखदुःखेषु (६।७; १२ । १८ ) =२
४४ शृणु मे परमं वचः ( १० । १; १८ । ६४) =२
४५ श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात् स्वनुष्ठितात्॥(३।३५;१८।४७)=२



# गीताके फलसहित भगवत्प्राप्तिके उपायविषयक लगभग एक तिहाई श्लोकोंकी संख्या

| अध्याय | श्लोक | |
|---|---|---|
| २ | १७, २०, २१, २४, २५, ३८, ४५, ४७, ४८, ४९, ५०, ५१, ५५, ५६, ५७, ५८, ६१, ६४, ६८, ७१ | =(२०) |
| ३ | ७, ९, १७, १९, २५, २८, ३०, ३४ | =( ८ ) |
| ४ | ६, ८, ९, १०, ११, १४, १८, १९, २०, २१, २२, २३, २४, २५, २६, २७, २८, ३४, ३८, ३९, ४१, ४२ | =(२२) |
| ५ | २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, १०, ११, १२, १३, १७, १८, १९, २०, २१, २४, २५, २६, २८, २९ | =(२१) |
| ६ | १, ३, ४, ७, ८, ९, १०, १४, १८, २०, २५, २६, २९, ३०, ३१, ३२, ३५, ४७ | =(१८) |
| ७ | १, ७, १२, १४, १६, १९, २३, २८, २९, ३० | =(१०) |
| ८ | ५, ७, ८, ९, १३, १४, २२, २४, २७ | =( ९ ) |
| ९ | ४, ५, ६, ९, १३, १४, १५, १७, १८, १९, २२, २५, २६, २७, २९, ३०, ३१, ३२, ३३, ३४ | =(२०) |
| १० | ३, ८, ९, १०, १२, १५, २०, ३९, ४१, ४२ | =(१०) |
| ११ | ७, ११, १३, १५, १६, १७, १८, १९, २०, ३७, ३८, ३९, ४०, ४३, ४६, ५४, ५५ | =(१७) |

| | | |
|---|---|---|
| १२ | २, ३, ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९ | =(१६) |
| १३ | २, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, २२, २४, २५, २७, २८, २९, ३०, ३१, ३२, ३३ | =(२२) |
| १४ | १९, २०, २२, २३, २४, २५, २६, २७ | =(८) |
| १५ | १, ४, ५, १५, १९ | =(५) |
| १६ | १, २, ३ | =(३) |
| १७ | ११, १६, २०, २३, २५, २७ | =(६) |
| १८ | २, ९, १०, ११, १७, २०, २३, २६, ३३, ४२, ४६, ४९, ५५, ५६, ५७, ६२, ६५, ६६, ६८, ७० | =(२०) |
| | | कुल २३५ |



## गीतामें ध्यानविषयक श्लोकोंकी संख्या

| अ० | निराकार | निराकार-साकार | साकार |
|---|---|---|---|
| २ | १७, २०, २१, २३, २४, २५, २८, २९, ४५, ५५, ६९ | ६१ | ० |
| ३ | १७, २८, ४३ | ३० | ० |
| ४ | २४, २५, २६, २७, ३५ | ० | ६, ७, ८, ९, १०, ११, १३, १४ |
| ५ | ७, ८, ९, १३, १७, १९, २०, २१, २४, २७, २८ | २९ | ० |
| ६ | ७, ८, १८, २०, २१, २२, २४, २५, २६, २७, २८, २९, ३१, ३२ | १०, १३, १४, ३०, ४७ | ० |
| ७ | ७, १२, १९ | १४, ३० | ० |
| ८ | ८, ९, १०, २०, २१, २२ | ५, ७, १२, १३, १४ | ० |
| ९ | ४, ५, ६, २९ | १३, १४, १५, १८, २२, ३४ | ० |
| १० | २० | ३, ८, ९, १०, १२, ३९, ४१, ४२ | ० |
| ११ | ० | १८, ३७, ३८, ५५ | ७, १७, ४६ |
| १२ | ३ | ६, ७, ८, १४ | २ |
| १३ | ११, १२, १४, १५, १७, २२, २४, २७, २८, २९, ३०, ३१, ३२ | १०, १३, १६ | ० |
| १४ | १९, २३, २७ | २६ | ० |
| १५ | ५, १५, १७, १९ | ४ | ० |
| १६ | १ | ० | ० |
| १७ | ० | ० | ० |
| १८ | २०, ४६, ५४, ५५, ६१, ६२ | ५७, ६५, ६६ | ७७ |

## गीतामें विभिन्न वक्ताओंद्वारा कथित श्लोकोंकी संख्या

| अध्याय | धृतराष्ट्र | सञ्जय | अर्जुन | श्रीभगवान् | पूर्ण-संख्या |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | २५ | २१ | × | ४७ |
| २ | | ३ | ६ | ६३ | ७२ |
| ३ | | | ३ | ४० | ४३ |
| ४ | | | १ | ४१ | ४२ |
| ५ | | | १ | २८ | २९ |
| ६ | | | ५ | ४२ | ४७ |
| ७ | | | × | ३० | ३० |
| ८ | | | २ | २६ | २८ |
| ९ | | | × | ३४ | ३४ |
| १० | | | ७ | ३५ | ४२ |
| ११ | | ८ | ३३ | १४ | ५५ |
| १२ | | | १ | १९ | २० |
| १३ | | | × | ३४ | ३४ |
| १४ | | | १ | २६ | २७ |
| १५ | | | × | २० | २० |
| १६ | | | × | २४ | २४ |
| १७ | | | १ | २७ | २८ |
| १८ | | ५ | २ | ७१ | ७८ |
| | १ | ४१ | ८४ | ५७४ | =७०० |

गीताके श्लोकोंके सम्पूर्ण शब्द (पद) कुल ८९८२ हैं तथा पुष्पिकाके* २३४ और 'उवाच' आदिके ११८ पद जोड़कर कुल पद ९३३४ हैं।

गीताके श्लोकोंके सम्पूर्ण अक्षर कुल २३०६६ हैं तथा पुष्पिकाके ८७३ और 'उवाच' के ३८३ एवं 'अथ श्रीमद्भगवद्गीता प्रथमोऽध्यायः' आदिके १३५ अक्षर जोड़कर कुल अक्षर २४४५७ हैं।

गीतामें मूल श्लोक ७०० हैं, उनके अक्षर इस प्रकार हैं—

| | अक्षर |
|---|---|
| अनुष्टुप् छन्दके ६४४ श्लोक ३२ अक्षरके = | २०६०८ |
| ग्यारहवें अध्यायका पहला १ श्लोक ३३ अक्षरका = | ३३ |
| अनुष्टुप् ६४५ श्लोकोंके अक्षर = | २०६४१ |
| त्रिष्टुप् छन्दके बड़े ५१ श्लोक ४४ अक्षरके = | २२४४ |
| दूसरे अध्यायका छठा १ श्लोक ४६ अक्षरका = | ४६ |
| दूसरे अध्यायका उन्तीसवाँ, आठवें अध्यायका दसवाँ, पंद्रहवें अध्यायका तीसरा } ३ श्लोक ४५ अक्षरके = | १३५ |
| त्रिष्टुप् ५५ श्लोकोंके अक्षर = | २४२५ |
| गीताके ७०० श्लोकोंके कुल अक्षर = | २३०६६ |



* प्रत्येक अध्यायकी समाप्तिपर दी गयी 'ॐ तत्सदिति ......' इत्यादि पङ्क्तिको 'पुष्पिका' कहते हैं।

# गीताके छन्दोंका विवरण



## छन्दोंके सम्बन्धमें कुछ ज्ञातव्य बातें—

वर्णोच्चारणमात्रके दो भेद होते हैं—लघु और गुरु। लिखनेमें लघुका चिह्न यों ( । ) और गुरुका चिह्न यों ( ऽ ) होता है।

ग्रन्थ जितने भी होते हैं, वे गद्यात्मक, पद्यात्मक या उभयात्मक ( गद्य-पद्य-मिश्रित ) होते हैं।

पद्यका नाम छन्द है। प्रत्येक छन्दके प्रायः चार चरण होते हैं। चरणको पाद भी कहते हैं। छन्दके तीन प्रकार हैं—गण-छन्द, अक्षर-छन्द और मात्रा-छन्द। इनमें मात्रा-छन्द गीतामें नहीं है। इसलिये उसपर यहाँ विचार नहीं किया जा रहा है।

गण-छन्द एक अक्षरसे छब्बीस अक्षरोंतकके होते हैं, जिनके छब्बीस पृथक्-पृथक् नाम हैं।

तीन अक्षरोंके समूहको गण कहते हैं। आदि, मध्य और अन्तके अक्षरोंके गुरु-लघुके विचारसे गणोंके आठ भेद हैं। उनके नाम और लक्षण इस प्रकार हैं—

